# परिवर्तनम्

( सानुवाद )


लेखक

**श्री कपिलदेव द्विवेदी**

एम० ए०, शास्त्री, एम० ओ० एल०, एल-एल० बी०, एडवोकेट

भूतपूर्व विशेषकार्याधिकारी, न्यायविभाग, भारतसरकार

अनुवादक

**श्री मदनमोहन द्विवेदी**

बी० ए० (आनर्स), एम० ए०, एल-एल० बी०




तृतीय संस्करण } सन् १९५५ { मूल्य ॥।≡)

५०००

# उपोद्घातः

महद्धर्षस्थानमिदं सर्वेषां संस्कृतभाषाभक्तानां यत्सचिवालये तेषु तेषु कर्मसु प्रतिदिनं व्यापृतैरपि श्रीकपिलदेवद्विवेदिमहाभागैः संस्कृतभाषाया उन्नत्यर्थमनल्पः प्रयत्नः क्रियत इति। तैर्न केवलं संस्कृतपरिषत्स्थापनतत्प्रवर्तनादिशुभकर्मसु साहाय्यं क्रियते, अपि तु संस्कृतभाषामयरूपकरचनादिपाण्डित्यसापेक्षकर्मसंपादनेनापि संस्कृतवाङ्मयाभिवृद्ध्यर्थं प्रयासः क्रियते। एतादृशकर्मसंपादने चास्ति तेषां जन्मसिद्धा शिक्षासंस्कारसिद्धा च योग्यता। अनेकशास्त्रपारङ्गतानां काश्यां पण्डितप्रकाण्डानां मध्ये लब्धप्रतिष्ठानां दिशि दिशि विप्रकीर्णशिष्याणां श्रीराधाप्रसादमहानुभावानां सुपुत्रैः पितुः सकाशादेवाधीतसंस्कृतैः श्रीकपिलदेवद्विवेदिमहाभागैर्निजकुलधर्मसरक्षणबुद्ध्या भारतीयसंस्कृतिप्राणभूतसंस्कृतभाषोन्नतिबुद्ध्या च यदिदं स्वल्पपरिमाणकं रूपकं प्रकाश्यते तत्सर्वथा प्राचीनसंस्कृतवाङ्मयरक्षणे नवीनसंस्कृतवाङ्मयसृष्टौ च बद्धपरिकराणामस्माकमभिनन्दनार्हमेव। अस्य रूपकस्य कथा न प्राचीनेतिवृत्ताद्गृहीता परन्तु ग्रन्थकारेण स्वयं समुत्प्रेक्षिताधुनिकभारतीयसामाजिकजीवनसंबद्धा चेत्यवश्यं पाठकानां सर्वेषां कुतूहलमुत्पादयिष्यति। पाश्चात्यसभ्यतासम्पर्केण भारते यानि सामाजिकपरिवर्तनानि संजातानि तत्प्रतिबिम्बकमिदं रूपकं परिवर्तनमित्यन्वर्थं नाम बिभ्राणं सर्वेषां पाठकानां रसप्रतीतिं जनयतु। सहृदयजनप्रीत्या च प्रोत्साहिताः श्रीद्विवेदिमहाभागा अन्यान्यपि काव्यानि विरच्य संस्कृतभाषाया देशस्य चानुपमां सेवां कुर्वन्त्विति भगवान् काशीविश्वनाथो भूयो भूयः प्रार्थ्यत इति।

को० अ० सुब्रह्मण्य अय्यरः
लक्ष्मणपुरविश्वविद्यालये संस्कृतविभागाध्यक्षः

नाहं कविः न च कविंमन्यः। केवलं पितृचरणानुरागपयःपरिपूर्णे हृदयह्रदे स्वभावादिव समुद्भूतं नाटककमलं मनस्विनां मनोविनोदाय प्रकाशतां नीयते। प्राप्तस्वातन्त्र्यवसन्तेऽपि भारते भारतीयेतरसंस्कृतिघनघटाटोपैर्दुर्दिनमिव सर्वतः दृश्यते। सन्दिह्यते यद् भारतसदाचारस्नेहसूर्यो नोदियात् न च जनमनोमिलिन्दा अनुद्घाटितदलस्य सरसस्याप्यस्य सरोजस्य मकरन्दमाचामेयुरिति। तथाप्याशास्यते।

"सम्पत्स्यते च मम कोऽपि समानधर्मा।
कालो ह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वी॥"

कृतज्ञोऽस्मि लक्ष्मणपुरविश्वविद्यालयसंस्कृतविभागाध्यक्षश्री को० अ० सुब्रह्मण्यअय्यरमहोदयानां श्रीरामेश्वरप्रसादशास्त्रिमहाभागानां, सुहृदां श्रीगोपालचन्द्रप्रभृतीनाञ्च यैः सम्वर्धितोत्साहः समयमुकुरमभिनवमभिनेयमिदमकल्पयम्।

सम्भवन्तीह केचन दोषाः, किन्तु—

"गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादतः।
हसन्ति दुर्जनास्तत्र समादधति सज्जनाः॥"

कपिलदेवद्विवेदी
(एम० ए०, शास्त्री, एल-एल० बी०)
विशेषकार्याधिकारी,
उत्तरप्रदेश सरकार।

लक्ष्मणपुरम्—फा० शिवरात्रिः
विक्रमाब्दः २००८

# समर्पणम्

अध्यापिता येन च साङ्गवेदाः
विद्यालये पञ्चनदप्रदेशे ।
ततश्च काशीस्थितविश्वविद्या-
लयेऽभवद् धर्मविभागधुर्यः ॥ १ ॥

विद्यार्थिनो वर्णिवरा गृहस्थाः
संन्यासिनो वा यतयो महान्तः ।
अद्यापि तत्त्वार्थविवेकबुद्ध्या
ध्यायन्त्यहो यच्चरणाम्बुजातम् ॥ २ ॥

वात्सल्यपूर्णहृदयं हृदये वसन्तं
स्नेहार्द्रनेत्रमथ मे मनसि स्थितं तम् ।
अस्मान् विहाय विकलान् दिवमभ्युपेतं
राधाप्रसादपितरं सततं स्मरामि ॥ ३ ॥

सर्वतन्त्रस्वतन्त्रस्य विद्यावारिनिधेः पितुः ।
अधीता संस्कृता विद्या न तस्यै कश्चिदर्थितः ॥ ४ ॥

आसीन्ममेच्छा पितरं दर्शयिष्याम्यमूं कृतिम् ।
हतभाग्यतया मेऽद्य स लोकमिममत्यजत् ॥ ५ ॥

परिवर्तिनि संसारे रङ्गभूमौ समागतः ।
अभिनीय निजं कार्यं ब्रह्मसायुज्यमाप्तवान् ॥ ६ ॥

कालोचितमिदन्तस्मै **परिवर्तन**नाटकम् ।
अर्पयामि नतो भक्त्या प्रीतो भवतु येन सः ॥ ७ ॥

—कपिलदेवद्विवेदी

# परिवर्तनम्

## प्रथमोऽङ्कः

संसारनाटककलाकरसूत्रधार
दृश्यं विचित्रतममद्भुतमद्वितीयम् ।
स्वेच्छाबलेन कलयन्नखिलान्तरात्मन्
विश्वस्य मूर्तिरसि यासि न गोचरत्वम् ॥ १ ॥

[ नान्द्यन्ते सूत्रधारः ]

सूत्रधारः—आज्ञप्तोऽस्मि भारतसंस्कृतिरसाभिज्ञैः यत्केनचित् नवीनेन नाटकेन मनोविनोदः क्रियतामिति ।

नटी—इदानीन्तना जनास्तु चलचित्राभिनेयमेव दृश्यं पश्यन्ति। तत्प्रयासो-ऽयमरण्यरुदितमेव स्यात् ।

सूत्रधारः—नहि सर्वे समाना भवन्ति,

---

अन्वयः—हे संसार-नाटक-कलाकर-सूत्रधार ! हे अखिलान्तरात्मन् ! ( त्वं ) विचित्रतमं, अद्भुतं, अद्वितीयं दृश्यं स्वेच्छाबलेन कलयन् विश्वस्य मूर्तिः असि ( तथापि ) गोचरत्वं न यासि ।

अर्थ—हे संसाररूपी नाटक-कला के रचयिता सूत्रधार तथा हे सम्पूर्ण जगत् के आत्मभूत ( तुम ) अत्यन्त विचित्र, आश्चर्यपूर्ण और निराले दृश्य को अपनी इच्छा से ही बनाते हुए विश्व का स्वरूप हो लेकिन दृष्टिगोचर नहीं होते ।

( नान्दी पाठ के बाद सूत्रधार )

सूत्रधार—भारतीयसंस्कृति के रस को जानने वालों ने आज्ञा दी है कि किसी नये नाटक से मनोरञ्जन किया जाय ।

नटी—आजकल के लोग तो चलचित्र से अभिनीत दृश्य ( सिनेमा ) को ही देखते हैं इसलिये यह परिश्रम व्यर्थ होगा ।

सूत्रधार—सभी एक समान नहीं होते ।

धाराप्रवाहेषु सरन्ति सर्वे
क्षुद्रास्त्वसारा अविवेकबुद्ध्या ।
अन्ये च ये सन्ति गभीरभावाः
लक्ष्यानुसारं सरितस्तरन्ति ॥ २ ॥

तत् सकलशास्त्रनिष्णातश्रीराधाप्रसादात्मजश्रीकपिलदेवद्विवेदि-विरचितं समयप्रतिविम्बि परिवर्तनं नाम नाटकमभिनेतव्यम् ।

नटी—यथाज्ञापयति आर्यः ।

[ इत्युभौ निष्क्रान्तौ ]

-----

[ ततः प्रविशति शान्ता स्नेहलता च ]

स्नेहलता—मातः, प्रणमामि ।

शान्ता—भद्रे, अनुरूपं पतिं लभस्व ।

---

अन्वयः—सर्वे असाराः क्षुद्रास्तु धाराप्रवाहेषु अविवेकबुद्ध्या सरन्ति अन्येच ये गभीरभावाः सन्ति ते सरितः लक्ष्यानुसारं तरन्ति ।

अर्थ—सभी सारहीन तथा क्षुद्र ( मनुष्य ) विवेकहीनता के कारण धाराप्रवाह में वह जाते हैं और जो गंभीर प्रकृति के ( मनुष्य ) होते हैं वे ( अपने ) उद्देश्य के अनुसार नदी को पार करते हैं ।

इसलिये सभी शास्त्रों में पारंगत श्रीराधाप्रसादजी के पुत्र श्री कपिलदेवद्विवेदी द्वारा वनाये गये समय को प्रतिबिम्बित करने वाले 'परिवर्तनम्' नाम के नाटक का अभिनय किया जाय ।

नटी—जैसी आप आज्ञा करें ।

( इसके वाद दोनों वाहर चले जाते हैं )

( इसके वाद शान्ता और स्नेहलता प्रवेश करती हैं )

स्नेहलता—माताजी, प्रणाम करती हूँ ।

शान्ता—कल्याणि, अपने योग्य पति प्राप्त करो ।

स्नेहलता—परिमार्जितं गृहं, परिष्कृता अङ्गणवेदिका, प्रक्षालितानि पात्राणि, अन्यत् किं करवाणि ?

शान्ता—आर्यपुत्रः सन्ध्यावन्दनादिकृत्यं तूर्णमेव निर्वर्तयिष्यते। तदावामार्यपुत्रेण सममीशवन्दनायां सम्मिलिते भवावः।

[ इति ते पूजासनोपविष्टं शङ्करशर्माणमुपतिष्ठेते ]

शान्ता—आर्यपुत्र, प्रणमामि।

शङ्करः—स्वस्तिमती भव।

स्नेहलता—तात, प्रणमति स्नेहलता।

शङ्करः—अनुरूपं पतिं लभस्व।

कृतं मया सन्ध्यादिकं नित्यं कर्म। साम्प्रतमीशवन्दनायां सम्मिलिते भवतम्।

[ सर्वे सम्मिलिता गायन्ति ]

---

स्नेहलता—घर साफ कर दिया, आंगन का चबूतरा पोत दिया तथा बर्तन धो दिये और क्या करूँ ?

शान्ता—आर्यपुत्र सन्ध्यापूजन आदि काम शीघ्र ही समाप्त कर लेंगे इसलिये हम दोनों उनके साथ ईश्वर-पूजा में सम्मिलित हो जायँ।

( इसके बाद वे दोनों पूजासन पर बैठे हुए शङ्करशर्मा के पास बैठ जाती हैं। )

शान्ता—पतिदेव, ( मैं ) प्रणाम करती हूँ।

शङ्कर—कल्याणवती हो।

स्नेहलता—पिताजी, स्नेहलता प्रणाम करती है।

शङ्कर—अपने योग्य पति प्राप्त करो।

मैंने सन्ध्या आदि नित्य-कर्म कर लिया, अब ईश्वर की स्तुति में तुम दोनों सम्मिलित हो जावो

( सब मिलकर गाते हैं )—

जय रघुवंशमणे ।
श्रितसीताकरपंकज कृततापसवेश
सकलसुखद अभिराम जय रघुवंशमणे
जगदाधार सनातन कृतभारतवास
निहतनिखिलभवताप जय रघुवंशमणे
बुधवृन्दामलमानसचरसुन्दरहंस
विहितविविधविधिवेद जय रघुवंशमणे
निजपादाम्बुजकिंकरधृतमानवदेह
शरणसुगतप्रतिपाल जय रघुवंशमणे ॥

शान्ता—स्नेहलते, आर्यपुत्राय प्रातराशं सज्जीकर्तुं महानसगृहं गच्छाव ।

---

अन्वयः—रघुवंशमणे, जय, श्रितसीताकरपङ्कज, कृततापसवेश, सकलसुखद, अभिराम, रघुवंशमणे, जय ।

जगदाधार, सनातन, कृतभारतवास, निहतनिखिलभवताप, रघुवंशमणे, जय ।
बुधवृन्दामलमानसचरसुन्दरहंस, विहितविविधविधिवेद, रघुवंशमणे जय ।

निजपादाम्बुजकिंकरधृतमानवदेह, शरणसुगतप्रतिपाल, रघुवंशमणे जय ।

अर्थः—हे रघुकुलरत्न, ( आपकी ) जय हो । सीता के करकमल को पकड़े हुए, तपस्वीवेशधारी, सबको सुख देनेवाले तथा सुन्दर, हे रघुकुलशिरोमणि ( आपकी ) जय हो । संसार के आश्रय, नित्य, भारत में ( मानव-रूप से ) रहनेवाले ( तथापि ) सम्पूर्ण सृष्टि के दुःख को दूर करनेवाले हे रघुकुलावतंश ( आपकी ) जय हो । विद्वन्मण्डल के निर्मल मन-रूपी तालाब में विचरनेवाले सुन्दर हंस, विभिन्न विधियों से युक्त वेद को बनानेवाले हे रघुकुलभूषण, ( आपकी ) जय हो । अपने चरणकमल-सेवकों के लिये मानव-शरीर को धारण करने वाले तथा शरण में विधिवत् प्राप्त जनों की सम्यक्-रक्षा करने वाले हे रघुकुलतिलक आपकी जय हो ।

शान्ताः—स्नेहलता, आओ आर्यपुत्र के लिये जलपान बनाने के हेतु रसोईघर को चलें ।

[ ते निष्क्रान्ते ]

शङ्करः—( स्वगतम् ) अये स्नेहलता विवाहयोग्या संवृत्ता। तदिमां परिणेतुं कश्चिद् वरोऽन्वेषणीयः। अस्या अनुरूपं पतिं क लभेय इति महती चिन्ता। सत्यमुक्तं पुराविद्भिः—

"पुत्रीति जाता महतीह चिन्ता
कस्मै प्रदेयेति महान् वितर्कः।
दत्ता सुखं प्राप्स्यति वा न वेति
कन्यापितृत्वं किल नाम कष्टम् ॥"

अस्ति प्रेमपुरवास्तव्यः यज्ञदत्तशर्मा मम परमसुहृत्। तस्य सुतस्य शम्भुदत्तस्य भूयसी प्रशंसा श्रूयते। शुभस्य शैघ्र्यं न विचिन्तनीयमिति साम्प्रतमेव तत्र गच्छामि। प्रेमपुरं चेतः नातिदूरम्।

---

( वे दोनों बाहर जाती हैं )

शङ्करः—( मन में ) अरे, स्नेहलता विवाह के योग्य हो गई। इसके विवाह के लिये कोई वर खोजना चाहिये। इसके योग्य पति कहाँ मिले इस बात की बड़ी चिन्ता है। प्राचीन परम्परा को जानने वालों ने ठीक कहा है—

अन्वयः—इह, पुत्री जाता इति महती चिन्ता, कस्मै प्रदेया इति महान् वितर्कः दत्ता सुखं प्राप्स्यति वा न वा इति कन्या पितृत्वं कष्टं नाम किल।

अर्थः—इस संसार में कन्या उत्पन्न हुई यह ( जानकर ) बहुत बड़ी चिन्ता हो जाती है। ( इसे ) किसको दिया जाय यह बहुत बड़ा विचार है। दिये जाने पर सुख पावेगी या नहीं ( यह भी विचारणीय होता है ) इस प्रकार कन्या का पिता होना निःसन्देह महान् कष्ट है।

प्रेमपुर का रहनेवाला यज्ञदत्तशर्मा मेरा घनिष्ठ मित्र है। उसके पुत्र शम्भुदत्त की बहुत अधिक प्रशंसा सुनी जाती है। शुभकार्य में शीघ्रता का विचार नहीं करना चाहिये इसलिये अभी ही वहाँ जाता हूँ। प्रेमपुर भी यहाँ से बहुत दूर नहीं है।

स्नेहलता—( प्रविश्य ) तात, मोदकं दधि च प्रातराशाय आनीतम् ।

शङ्करः—शुभमिदं शकुनं यात्रायै । ( इति मोदकं दधि चाशितुमन्तःप्रकोष्ठं गच्छति ) ( अन्तराले स्नेहलता वीणां वादयति ) ( प्रातराशं कृत्वा परावृत्य ) स्नेहलते, वक्तव्या ते माता मद्वचनाद् यत् कञ्चित्कार्यविशेषमुद्दिश्य ग्रामान्तरं गच्छामीति ।

स्नेहलता—यथाज्ञापयति तातः । प्रणमामि ।

शङ्करः—अनुरूपं पतिं लभस्व । ( स्नेहलता निष्क्रान्ता ) ( इति प्रस्थातुकामः स्वगतम् ) किन्तु एकाकिना क्वापि न गन्तव्यमिति शास्त्रविधिः ( निरीक्ष्य ) अहो सम्मुखं माढव्य आयाति । तदेनं साकं नयानि । माढव्य, क्व प्रस्थितः ?

माढव्यः—भवन्तं द्रष्टुम् ।

शङ्करः—तदागच्छ मया साकम् । प्रेमपुरं गच्छाव, तत्र च चिरकालवियुक्तेन यज्ञदत्तेन संगच्छावहै ।

---

स्नेहलता—( प्रवेश करके ) पिताजी, जलपान के लिये मिठाई और दही ले आई हूँ ।

शङ्कर—यात्रा के लिये यह शुभ शकुन है ( इसलिये मिठाई और दही खाने अन्तःपुर में जाता है ) ( भीतर स्नेहलता वीणा बजाती है ) ( जलपान करने के बाद वापस लौटकर ) स्नेहलता, मेरी तरफ से अपनी माता से कहना कि किसी विशेष कार्य से दूसरे गांव जा रहा हूँ ।

स्नेहलता—जैसी पिताजी आज्ञा करें । प्रणाम करती हूँ ।

शङ्कर—अपने योग्य पति प्राप्त करो ( स्नेहलता बाहर चली जाती है ) ( इसके बाद प्रस्थान की इच्छा करके मन में ही ) लेकिन अकेले कहीं भी नहीं जाना चाहिये ऐसा शास्त्रों का निर्देश है ( देखकर ) अरे, सामने माढव्य आ रहा है इसलिये इसे ही साथ ले चलूँ । माढव्य, कहां चले हो ?

माढव्य—आप से मिलने ।

शङ्कर—तो मेरे साथ आओ हम दोनों प्रेमपुर चलें और वहाँ बहुत दिनों से बिछुड़े हुए यज्ञदत्त से मिलें ।

माढव्यः—इतः परं किं श्रेयः ? मित्रमेकं द्रष्टुकामः आयातो द्वे मित्रे द्रक्ष्यामि। किन्तु यदि नास्ति रहस्यं कथय किं तत्कार्यं यदर्थं ग्रामान्तरं प्रस्थितः। यज्ञदत्तस्तु भवन्नामग्रहणमात्रेण नूनमत्रैवागमिष्यति।

शङ्करः—माढव्य, स्नेहलतायै वरोऽन्वेषणीयः तदेवं यज्ञदत्तस्य पुत्रं शम्भुदत्तं द्रष्टुं गच्छाव। एष एव लोकाचारः यदस्माभिस्तत्रैव गन्तव्यमिति।

माढव्यः—भवतु नाम। यद्येकेनैव कार्यसिद्धिः स्यात् किं द्वाभ्याम्। अर्धमात्रालाघवेन वैयाकरणाः पुत्रोत्सवं मन्यन्ते। यद्येकाकिना कार्यसिद्धिः स्यात् तदा पुरुषलाघवं स्यादेवं पुत्रपौत्रादिवंशपरम्परोत्सवं भवान् मन्तुमर्हः। तदहमेकाकी एव गच्छामि।

---

माढव्य—इससे बढ़कर और क्या अच्छा होगा ! एक मित्र से मिलने आया था और दो मित्रों से मिलूँगा। लेकिन कोई गुप्त बात न हो तो बताओ कि वह कौनसा काम है जिसके लिये दूसरे गाँव जा रहे हो ? यज्ञदत्त तो आप का नाम लेते ही निश्चित ही यहीं पर आ जायगा।

शङ्कर—माढव्य, स्नेहलता के लिये वर खोजना है इसलिये यज्ञदत्त के पुत्र शम्भुदत्त को देखने हम दोनों चलें। लोकाचार यही है कि हम लोगों को वहाँ ही जाना चाहिये।

माढव्य—ठीक है। लेकिन यदि एक ही ( व्यक्ति ) से काम हो जाय तो दो (आदमियों के जाने) का क्या प्रयोजन। व्याकरण को जानने वाले आधी मात्रा की कमी होने पर पुत्र का उत्सव मानते हैं। यदि अकेले काम हो जाय तो एक व्यक्ति की कमी होगी। इस प्रकार पुत्र-पौत्र आदि वंशपरम्परा के उत्सव को आप मनाइयेगा। इसलिये मैं अकेले ही जाता हूं।

शङ्करः—एवमस्तु । इति माढव्यः प्रस्थितः ।

माढव्यः—( प्रेमपुरं प्राप्य ) आं प्रेमपुरं प्राप्तोऽस्मि । यज्ञदत्तगृहं पुरत एव दृश्यते । तिष्ठति च स पुरत एव ।

यज्ञदत्तः—भो माढव्य, चिराय दृष्टोऽसि, कथय कुशलम् । अपि त कुशलिनो गृहजनाः ? एहि एहि परिष्वजे भवन्तम् । ( इति तौ गाढमालिङ्गितवन्तौ ) आस्यतामासनमिदम् । इदं पाद्यम् । इदमाचमनीयम् ।

माढव्यः—नाहं प्रतिमागणेशः । तिष्ठतु पाद्यं, अर्घ्यमाचमनीयं च । प्रथमं नैवेद्यमेवापेक्षितम् । बुभुक्षा मामाकुलयति ।

यज्ञदत्तः—एवं भोजनसमयोऽपि संजातः । तर्हि आगच्छतु भवान । भोजनानन्तरं सविश्रम्भं वार्तालापो भविष्यति ।

[ इति अन्तर्गृहं भोजनं कर्तुं गतौ ]

[ जवनिकाभ्यन्तरे ]

---

शङ्कर—ऐसा ही हो । इस प्रकार माढव्य चला जाता है ।

माढव्य—( प्रेमपुर पहुँच कर ) अरे, ( मैं ) प्रेमपुर पहुँच गया । यज्ञदत्त का घर सामने ही दिखाई देता है और वे ( यज्ञदत्त ) भी सामने ही हैं ।

यज्ञदत्त—माढव्य, बहुत दिनों के बाद दिखाई दे रहे हो, कुशल कहो । तुम्हारे घरवाले तो अच्छे हैं ? आओ, आओ, तुमसे आलिङ्गन करें । ( इस प्रकार वे दोनों परस्पर गाढ़ आलिङ्गन करते हैं ) इस आसन पर बैठिये । यह पैर धोने का पानी है । यह आचमन करने का जल है ।

माढव्य—मैं गणेश की मूर्ति नहीं हूँ । पाद्य, अर्घ्य और आचमन के जल को रहने दिया जाय । पहले भोजन चाहिये । भूख मुझे सता रही है ।

यज्ञदत्त—ठीक है, भोजन का समय भी तो हो गया है । तो आइये आप । भोजन के बाद विश्वस्त होकर बातचीत होगी ।

[ इस प्रकार घर के भीतर भोजन करने दोनों चले गये ]

( पर्दे के पीछे )

"त्वदीयं वस्तु गोविन्द तुभ्यमेव समर्पितम् ।
गृहाण सम्मुखो भूत्वा प्रसीद परमेश्वर ॥"

( पुनरागतौ )

यज्ञदत्तः—माढव्य, एहि गृहोद्यानं गच्छावः, उक्तं च पुराविद्भिः—
'भोजनान्ते भ्रमेन्नित्यम्' ।

माढव्यः—किन्तु सापवादानि वचनानि भवन्ति विशेषतो मादृशेषु अन्यत आयातेषु मार्गश्रान्तेषु पथिकेषु ।

यज्ञदत्तः—तर्हि किमर्थमयमायासः कृतः ?

माढव्यः—विवाहार्थम् ।

यज्ञदत्तः—कस्य ?

माढव्यः—न मे न च भवतः ।

---

अन्वय—हे गोविन्द, त्वदीयं वस्तु तुभ्यमेव समर्पितम्
हे परमेश्वर, सम्मुखो भूत्वा गृहाण, प्रसीद ।

अर्थ—हे गोविन्द, तुम्हारी वस्तु है और तुमको ही समर्पित की जाती है । हे परमेश्वर, सामने आकर ग्रहण करो ( और ) प्रसन्न होवो ।

( दोनों फिर आजाते हैं )

यज्ञदत्त—माढव्य, आवो घर के उपवन में चलें । प्राचीन विद्वानों ने कहा भी है—'भोजन के बाद नित्य भ्रमण करना चाहिये ।

माढव्य—लेकिन बहुत से वचनों के अपवाद होते हैं, विशेष करके हमारे जैसे दूसरी जगह से आये हुए मार्ग से थके हुए पथिकों के लिये ।

यज्ञदत्त—तो किसलिये यह परिश्रम किया है ?

माढव्य—विवाह के लिये ।

यज्ञदत्त—किसका ?

माढव्य—न मेरा और न आपका ।

यज्ञदत्तः—पुरातनमूर्खस्त्वं दारुमयमहेन्द्रश्च । किमावयोः समयः विवाहस्य ?

माढव्यः—यूयं वयं, वयं यूयमित्येव मित्रत्वम्, यद्यहं मूर्खमूर्धन्यस्तदा भवानपि किन्तु अलमुपहासेन। प्रकृतमनुसराव, स्वसुतस्य विवाहोत्सवं दिदृक्षुरसि न वा ?

यज्ञदत्तः—किं भवता क्वापि मनोनीतः सम्बन्धः ?

माढव्यः—मनोनीत एव, यदि भवान् स्वीकरोति। अपि जानाति भवान् शङ्करशर्माणम् ?

यज्ञदत्तः—स तु मे परमसुहृत्।

माढव्यः—तस्य सुता स्नेहलता गृहकार्यदक्षा साक्षरा शान्तगम्भीर-स्वभावा रूपेऽप्रतिमा श्रीरिवापरा वर्तते। तया सह भवतः सुतस्य परिणयोत्सवः साधुरिति मन्ये। सर्वथा तुल्यं कुलम्। उक्तं चः—

---

यज्ञदत्त—तुम पुराने मूर्ख और काठ के उल्लू हो। क्या हम लोगों के विवाह का समय है ?

माढव्य—तुम, हम और हम, तुम यही मित्रता है। यदि मैं मूर्खशिरोमणि हूं तो आप भी हैं। लेकिन हँसी छोड़िये, प्रकरण की बात करें, अपने लड़के का विवाह देखना चाहते हैं कि नहीं ?

यज्ञदत्त—क्या आपने कहीं पर मनमें सम्बन्ध विचारा है ?

माढव्य—यदि आप स्वीकार करें तो विचारा ही है। क्या आप शङ्करशर्मा को जानते हैं ?

यज्ञदत्त—वे तो मेरे बहुत बड़े मित्र हैं।

माढव्य—उनकी लड़की स्नेहलता, घरेलू कामों में कुशल, पढ़ी-लिखी, शान्त और गंभीर स्वभाव की, सौन्दर्य में बेजोड़ तथा दूसरी लक्ष्मी के समान है। उसके साथ आप के लड़के का विवाह ठीक होगा ऐसा मैं समझता हूँ। सब प्रकार से कुल समान है।

कहा भी है—

"ययोरेव समं वित्तं ययोरेव समं कुलम् ।
तयोर्मैत्री विवाहश्च न तु पुष्टविपुष्टयोः ॥"

यज्ञदत्तः—नास्ति कश्चन सन्देहः । किन्तु

माढव्यः—यदि नास्ति कश्चन सन्देहस्तत् किं 'किन्तु', पूर्वं स्वीकृतिर्देया तदा यत् किञ्चिद् विशिष्टं वक्तव्यं स्यात् तद् वक्तव्यम् ।

यज्ञदत्तः—मया तु स्वीकृतमेव । किन्तु सुतस्यापि स्वीकारः अपेक्षितः ।

माढव्यः—किं ते सुतः पितुराज्ञामुल्लङ्घयिष्यति ?

यज्ञदत्तः—स्वतन्त्रतासमय एषः । सर्वे स्वातन्त्र्यमपेक्षन्ते । विवाहस्तु सुतस्यैव ।

माढव्यः—अपरिपक्वबुद्धयो बालका हिताहितं ज्ञातुं न शक्नुवन्ति सम्बन्धस्य समीचीनत्वन्तु पित्रादिभिरभिभावकैरेवावधार्यम् । भवतु नाम, प्रष्टव्यस्ते सुतोऽपि ।

---

अन्वय—ययोः एव वित्तं समं ययोः एव कुलं समं
तयोः मैत्री विवाहश्च, पुष्टविपुष्टयोः तु न ।

अर्थ—जिनका धन समान हो, जिनका कुल तुल्य हो उन्हीं की ( परस्पर ) मित्रता और शादी होनी चाहिये बलवान और विशेष बलवान की नहीं ।

यज्ञदत्तः—कोई सन्देह नहीं है, किन्तु—

माढव्यः—यदि कोई सन्देह नहीं है तो 'किन्तु' क्या, पहले स्वीकृति दीजिये और बाद में जो कुछ विशेष वक्तव्य हो वह कहिये ।

यज्ञदत्तः—मैंने तो स्वीकार कर ही लिया किन्तु लड़के की भी स्वीकृति होनी चाहिये ।

माढव्यः—क्या आपका लड़का पिता की आज्ञा का उल्लङ्घन करेगा ?

यज्ञदत्तः—यह स्वतन्त्रता का समय है । सभी स्वतन्त्रता चाहते हैं । विवाह तो लड़के का ही है ।

माढव्यः—अपरिपक्व बुद्धि वाले बालक भले-बुरे को नहीं जान सकते । सम्बन्ध के औचित्य का निश्चय तो पिता आदि अभिभावकों द्वारा ही होना चाहिये । अस्तु, आपके लड़के से भी पूछा जाय ।

यज्ञदत्तः—अस्ति कश्चिद्भोः! शम्भुदत्तमत्र प्रेषय। ( ततः प्रविशति शम्भुदत्तः ) शम्भुदत्त, ममायं मित्र माढव्यः। प्रणमैनम्।

शम्भुदत्तः—प्रणमामि आर्यम्।

माढव्यः—शुभाशिषः, अपितु यज्ञदत्त, शिरसि शिखास्थानं तदाकारश्च शास्त्रकारैर्निरूपितम्। कथं पुत्रस्य ते शिखा शिरोमध्यात् ललाटस्थानं प्रस्थिता? सा च गोखुरादप्यधिका तस्य नेत्रपथमप्यवरुणद्धि। कोऽयं क्रमः? शम्भुदत्त, शिखा ते भ्रष्टा? अप्यस्ति सूत्रं न वा?

शम्भुदत्तः—सूत्रमयानि मे वासांसि। अन्यस्य सूत्रस्य किं प्रयोजनम्?

माढव्यः—किं यज्ञोपवीतमपि नास्ति? किं शिखासूत्रोच्छेदः संजातः? केनचिद् बलात्कारेण, स्वेच्छया वा?

शम्भुदत्तः—स्वेच्छाचारतः।

---

यज्ञदत्तः—अरे, कोई है! शम्भुदत्त को यहाँ भेजो। ( इसके बाद शम्भुदत्त प्रवेश करता है ) शम्भुदत्त, यह मेरे मित्र माढव्य हैं। इनको प्रणाम करो।

शम्भुदत्तः—आर्य को प्रणाम करता हूँ।

माढव्यः—आशीर्वाद हो, लेकिन यज्ञदत्त, सिर पर शिखा रखने का स्थान तथा उसका आकार शास्त्रकारों ने बतलाया है। आप के पुत्र की शिखा सिर के बीच से ललाट पर कैसे आ गई? वह भी गोखुर से भी बड़ी है और उसके आँखों को भी ढँक रही है। कौन सी यह परिपाटी है? शम्भुदत्त, क्या तुम्हारी शिखा गिर गई? ( यज्ञोपवीत ) सूत्र भी है कि नहीं?

शम्भुदत्तः—सूत के बने तो मेरे वस्त्र ही हैं और सूत से क्या प्रयोजन है?

माढव्यः—क्या यज्ञोपवीत भी नहीं है? क्या शिखा और ( यज्ञोपवीत ) सूत्र दोनों नष्ट हो गये? किसी ने बलात् नष्ट कर दिया या अपनी इच्छा से ही?

शम्भुदत्तः—अपनी इच्छा से ही।

माढव्यः—यज्ञदत्त, किमधीतः साङ्गो वेदोऽनेन गृहस्थाश्रमप्रवेशसमय एतस्य।

यज्ञदत्तः—अनेन आङ्गलभाषायामन्तिमोपाधिर्गृहीतः उत्तीर्णश्च पी० सी० एस० परीक्षायामयम्।

माढव्यः—उपाधिर्गृहीतः अर्थात् आपद्गृहीता. स च आधेर्व्याधेश्च गरीयान्, एतस्य एव फलं यत् शिखासूत्रोच्छेदो जातः। यद् विदेशीयैर्बलात्कारेण कृतं, तदार्यैः स्वयं क्रियते। आर्य-जातिवृक्षस्य मूलोच्छेद एव। भो यज्ञदत्त, कोऽयमपूर्वः प्रत्याहारः पी० सी० एस० इति? अणादिसूत्रेषु पाणिनिना नायं पठितः।

यज्ञदत्तः—प्राविंशियल सिविल सर्विस, प्रान्तीयनागरिकसेवेति।

माढव्यः—सेवाधर्मस्तु ब्राह्मणानां न भवति। किमयं तेषां गृहपरिष्कारं पात्रप्रक्षालनं भोजनपरिपाकं वा करिष्यति?

---

माढव्यः—क्या इन्होंने अङ्गों के साथ सब वेद पढ़ लिये हैं? इनका यह समय गृहस्थाश्रम में प्रवेश करने का है।

यज्ञदत्तः—इन्होंने इङ्गलिश भाषा की अन्तिम उपाधि ग्रहण करली है और पी० सी० एस० परीक्षा में उत्तीर्ण हुए हैं।

माढव्यः—उपाधि ग्रहण की है अर्थात् मानसिक व्यथा और शारीरिक रोग से भी बड़ी आपत्ति ग्रहण करली है। इसी का तो फल है कि शिखा और (यज्ञोपवीत) सूत्र नष्ट हो गये हैं। जिसको विदेशियों ने बलपूर्वक किया उसे आर्य अब स्वयं कर रहे हैं। आर्य जाति के वृक्ष की जड़ ही नष्ट हो गई। यज्ञदत्त, यह कौनसा अपूर्व प्रत्याहार पी० सी० एस० है? पाणिनी ने अणादि सूत्र में तो इसे नहीं पढ़ा है।

यज्ञदत्त—प्राविन्सियल सिविल सर्विस, प्रान्त के नागरिकों की सेवा है।

माढव्यः—सेवा करना तो ब्राह्मणों का धर्म नहीं है! क्या यह उनके घर की सफाई करेगा, बर्तन धोवेगा या रसोई बनावेगा?

यज्ञदत्तः—नागरिकाणां प्रशासनं करिष्यति ।

माढव्यः—नागरिकप्रशासनाधिकारिपरीक्षेति वक्तव्यम्, न तु सेवा-परीक्षा । अस्तु वत्स शम्भुदत्त, पित्रा ते शङ्करशर्मणः कन्यया सह तव विवाहः स्वीकृतः । स्नेहलता च त्वयावलोकिता स्यादेव ; अस्ति किंचिद् वक्तव्यमस्मिन् विषये त्वया ?

शम्भुदत्तः—वक्तव्यं तु नास्ति, किन्तु

माढव्यः—किं किन्तु, पिता ते किन्तु त्वमपि किन्तु, सर्वे यूयं किन्तु-तन्तुभिरावृता इव लक्ष्यध्वे । अपसारय किन्तुतन्तुम् । स्पष्टं वद ।

शम्भुदत्तः—मया तु सम्बन्धोऽनुमत एव । किन्तु निजाधिकारानुष्ठानाय-न्यायालयं गन्तुमहं त्वराशकटमपेक्षे । तदर्थं मुद्राणां दिक्-सहस्रमपेक्षितं स्यात् । एतच्चेत् शङ्करशर्मा दद्यात्, विवाहः निश्चित एव ।

---

यज्ञदत्त—नागरिकों के ऊपर शासन करेगा ।

माढव्यः—नागरिकों के ऊपर शासनाधिकार की परीक्षा है, ऐसा कहिये, सेवा-परीक्षा नहीं । अस्तु, बेटा शम्भुदत्त, तुम्हारे पिता ने शङ्करशर्मा की कन्या से तुम्हारा विवाह स्वीकार किया है । स्नेहलता को भी तुमने देखा ही होगा । क्या इस सम्बन्ध में तुम्हें कुछ कहना है ?

शम्भुदत्तः—कहना तो नहीं है किन्तु...

माढव्यः—क्या किन्तु, तुम्हारे पिता किन्तु, तुम भी किन्तु, आप सभी 'किन्तु' के सूत्र से आच्छन्न दिखाई पड़ते हैं । 'किन्तु' के सूत्र को दूर करो । स्पष्ठ कहो ।

शम्भुदत्तः—मैंने तो सम्बन्ध की अनुमति दे ही दी है किन्तु अपने कर्तव्य को करने के लिये कचहरी जाने के वास्ते हमें मोटर की आवश्यकता है । उसके लिये दशहजार रुपये की आवश्यकता होगी । इसे यदि शङ्करशर्मा देदें तो विवाह निश्चित ही है ।

माढव्यः—किन्ते पिता न तद् दद्यात् ?

शम्भुदत्तः—न हि दातुं शक्तः स।

माढव्यः—तत् कोऽधिकारो भवतां शङ्करशर्माणं मुद्रा याचितुम् ?

शम्भुदत्तः—नास्ति कश्चन अधिकारः किन्तु पण एष मम, यथा जनकस्य पणो धनुर्भङ्ग इति।

माढव्यः—यज्ञदत्त, अष्टौ विवाहा मनुना निर्दिष्टाः। कोऽयं विवाहस्ते पुत्रेण प्रस्तावितः ? किमयमपरो मुद्राविवाहः ?

यज्ञदत्तः—पूर्वमेव मयोक्तं स्वतन्त्रतासमय एषः।

माढव्यः—स्वेच्छाचारित्वमेतत्, न हि स्वातन्त्र्यम्।

यज्ञदत्तः—यद्भवतु तद्भवतु। नाहमस्मि न् विषये हस्तक्षेपं कर्तुमुत्सहे गृहजनेषु वैमत्यन्तु सर्वथा परिहार्यमेव।

माढव्यः—अप्यन्तिम एष ते निर्णयः ?

यज्ञदत्तः—एवम्।

---

माढव्यः—क्या उसे तुम्हारे पिता नहीं देंगे ?

शम्भुदत्तः—वे देने में समर्थ नहीं हैं।

माढव्यः—तो शङ्करशर्मा से रुपया मांगने का आप को क्या अधिकार है ?

शम्भुदत्तः—कोई अधिकार नहीं है लेकिन जैसे जनक का पण धनुष तोड़ना था वैसे यह मेरा पण है।

माढव्यः—आठ विवाह मनु ने बतलाये हैं। यह कौन सा विवाह तुम्हारे पुत्र ने प्रस्तावित किया है ? क्या यह कोई दूसरा मुद्रा विवाह है ?

यज्ञदत्तः—पहले ही मैंने कह दिया कि यह स्वतन्त्रता का समय है।

माढव्यः—यह स्वेच्छाचारिता है स्वतंत्रता नहीं।

यज्ञदत्तः—चाहे जो हो। इस विषय में हस्तक्षेप करने का मैं साहस नहीं करता। घर के लोगों में वैमत्य का परित्याग तो सदा करना ही चाहिये।

माढव्यः—क्या यह तुम्हारा अन्तिम निर्णय है ?

यज्ञदत्तः—जी हाँ।

माढव्यः—स्वीकृतस्ते पणः ।

यज्ञदत्तः—विवाहोऽपि स्वीकृतः ।

माढव्यः—तद् अनुजानातु भवान् प्रत्यावर्तितुम् ।

यज्ञदत्तः—शुभास्ते पन्थानः सन्तु । उच्यतां मद्वचनात् शङ्करशर्मा, पूर्वमेवावां परमसुहृदौ साम्प्रतं सम्बन्धिनौ जातौ । तत् क्षम्यतां दिक्सहस्रदक्षिणा ।

माढव्यः—दक्षिणा अर्थदण्डो वा, यद् भवतु, तद् भवतु, विवाहस्तु निश्चित एव ।

[ इति प्रस्थितः ]

[ इति विवाहनिश्चयो नाम प्रथमोऽङ्कः ]

———

माढव्यः—तुम्हारा पण ( मुझे )स्वीकार है ।

यज्ञदत्तः—विवाह भी स्वीकार है ।

माढव्यः—तो आप ( हमें ) वापस जाने की आज्ञा दीजिये ।

यज्ञदत्तः—कल्याणमय तुम्हारा मार्ग हो । हमारी तरफ से शङ्करशर्मा से कहिये कि हमलोग पहले से ही घनिष्ठ मित्र थे और अब सम्बन्धी भी हो गये । इसलिये दसहजार की दक्षिणा को क्षमा करेंगे ।

माढव्यः—दक्षिणा अथवा जुर्माना, अस्तु चाहे जो हो विवाह तो निश्चित हो ही गया ।

( इसके बाद चला जाता है )

( विवाहनिश्चय नामका पहला अङ्क समाप्त हुआ )

———

# अथ द्वितीयोऽङ्कः

शङ्करः—चिराय गतो माढव्यो न प्रत्यागतः। पर्यायेण मे दक्षिणं वामं च नेत्रं परिस्फुरति। न जाने किं कथयिष्यति ? ( इति गृहद्वाराद्वहिरवलोकयति ) अहो आयात्येव माढव्यः। वदने प्रसन्नः किन्तु श्रान्त इव शनैः शनैः पदं धत्ते। स्वागतन्ते माढव्य। कथय, किं कृतार्थो भवान् ?

माढव्यः—कृतार्थमेव मां विद्धि। किन्तु······

शङ्करः—तत् किं किन्तु। सर्वदा परिनिष्ठितवागसि। तदधुना कुतः किन्तुपरिगृहीतोऽसि।

माढव्यः—नायं युष्माकमस्माकं च समयः। इदानीन्तनानां जनानां वाचि किन्तु इति संक्रामको रोगः। भवन्मित्रेण यज्ञदत्तेन वैवाहिकः सम्बन्धः स्वीकृतः, किन्तु अयं स्वीकारः किन्तुपूर्वकः। एवं तत्पुत्रेणापि किन्तुपूर्विका स्वीकृतिर्दत्ता। तदेतां किन्तुपूर्विका-मुक्तिं संक्रामकरुजमिव ततः परिवहामि।

---

शङ्कर—देर का गया माढव्य वापस नहीं आया। मेरी दाहिनी और बाईं आँख एक दूसरे के बाद फड़कती हैं। पता नहीं क्या कहेगा ? ( इस प्रकार घर के दरवाजे से बाहर देखता है ) अरे, माढव्य तो आही रहा है; मुख से प्रसन्न है परन्तु थके हुए की तरह धीरे-धीरे कदम रख रहा है। माढव्य, तुमको स्वागत हो। कहो क्या तुमने काम कर लिया ?

माढव्य—मुझे कृतार्थ ही समझो किन्तु—

शङ्कर—तो किन्तु क्या ? तुम तो सदा परिनिष्ठित बात करते हो। इसलिये अभी 'किन्तु' से कहाँ से जकड़ लिये गये ?

माढव्य—यह तुम्हारा और हमारा समय नहीं है। आजकल के लोगों की वाणी में 'किन्तु' का संक्रामक रोग हो गया है। आपके मित्र यज्ञदत्त ने विवाह-सम्बन्ध स्वीकार किया है लेकिन यह स्वीकार 'किन्तु' से युक्त है। इसी प्रकार उसके पुत्र ने भी 'किन्तु'-युक्त स्वीकृति दी है। इसलिये इस 'किन्तु' से युक्त वचन को संक्रामक रोग की तरह वहीं से ले आया हूँ।

शङ्करः—माढव्य ! किमनेन द्राविड़प्राणायामेन ? स्पष्टं कथय ।

माढव्यः—विवाहस्तु स्वीकृतः । किन्तु भवता दिक्सहस्त्रं दक्षिणा वराय त्वराशकटक्रयार्थं प्रदेया स्यात् । एष एव अन्तिमो निर्णयः मया स्वीकृतः । द्रव्यमन्तरेण विवाहो न स्यात् । न चान्यत्र सम्भवः, सर्वे सर्वत्र सद्रव्यमेव विवाहसम्बन्धं स्वीकुर्वन्ति । साधारणोऽयं जनेषु रोगः । अस्योपशमः द्रव्येणैव सम्भवति । तत्सर्वं विमृश्य मया भवत्प्रतिनिधिरूपेण स्वीकृतम् ।

शङ्करः—माढव्य ! मयापि स्वीकृतमेव, किन्तु... ।

माढव्यः—अहो भवानपि किन्तुना ग्रस्तः ?

शङ्करः—किन्तुग्रहग्रस्तो न जानामि कथमहं तन्मुक्तः स्याम् ।

माढव्यः—तत् किं किन्तु ?

शङ्करः—दिक्सहस्त्रं कुतो लभेय ?

---

शङ्करः—माढव्य, इस द्रविड़प्राणायाम से क्या प्रयोजन ? स्पष्ट कहो ।

माढव्य—विवाह तो स्वीकार कर लिया है किन्तु आपको दसहजार दक्षिणा वर के लिये मोटर खरीदने के हेतु देनी होगी । यही अन्तिम निर्णय मैंने स्वीकार कर लिया है । द्रव्य के बिना विवाह नहीं होगा । और कहीं भी सम्भव नहीं है क्योंकि सब जगह सभी लोग रुपये के साथ ही विवाहसम्बन्ध स्वीकार करते हैं । लोगों में यह सर्व-साधारण रोग है । इसकी शान्ति रुपये से ही सम्भव है । इन सब बातों का विचार करके आप की तरफ से मैंने स्वीकार कर लिया है ।

शङ्कर—मैंने भी स्वीकार कर लिया किन्तु—

माढव्य—अरे, आप भी 'किन्तु' से जकड़ गये ।

शङ्कर—'किन्तु' के ग्रह से जकड़ा हुआ मैं, समझ नहीं पा रहा हूँ कैसे उससे उन्मुक्त होऊँगा ।

माढव्य—तो किन्तु क्या ?

शङ्कर—दसहजार रुपये कहाँ पावें ?

माढव्यः—इति पूर्वमेव मया विचारितम्। पार्श्ववर्तिनः श्रेष्ठिनो मुद्राणां दिवसहस्रं ग्राह्यम्। स्वगृहं च तस्याधिरूपेण देयम्। नास्ति अन्य उपायः।

शङ्करः—भवतु नाम। श्वस्तं द्रक्ष्यामि।

माढव्यः—पश्यन्तु भवान् श्रेष्ठिनम्। अहं च तावत् श्रेष्ठिनोऽपि गरिष्ठां स्वां पत्नीं द्रष्टुं गच्छामि। अनुक्त्वैव तां ग्रामान्तरं गतोऽस्मि। अतस्तद्भीतोऽस्मि। समयप्रतीक्षां नोत्सहे। प्रणामाः।

शङ्करः—शुभास्ते पन्थानः सन्तु। ( ततो माढव्यो निष्क्रान्तः ) ( स्वगतम् ) गृहं ददामि तदा क्व निवत्स्यामि, कन्यायाः विवाहं न करोमि तदा पातकं स्पृशेत्, इति उभयतः पाशरज्जुः। अस्तु साम्प्रतं पापमेवापवारयामि। न हि सर्वे स्वगृह एव निवसन्ति कथञ्चित् क्वचित् निर्वाहः स्यादेव। गच्छामि श्रेष्ठिनम्।

[ इति याति ]

---

माढव्य—इसका विचार तो मैंने पहले से ही कर लिया है। पड़ोस में रहनेवाले सेठजी से दसहजार रुपये ले लिए जायँ और अपना घर उसके बन्धक में दे दिया जाय। और कोई उपाय नहीं है।

शङ्कर—ठीक है, कल उनसे मिलूँगा।

माढव्य—आप सेठजी से मिलें और मैं सेठजी से भी मोटी अपनी पत्नी से मिलने जा रहा हूँ। उससे बिना कहे ही दूसरे गाँव गया था। इसलिये उससे ( मुझे ) भय लग रहा है। अच्छा, प्रणाम।

शङ्कर—तुम्हारा मार्ग कल्याणमय हो ( इसके बाद माढव्य चला जाता है ) ( मन में ) घर दे देता हूँ तो कहाँ रहूँगा, कन्या का विवाह न करूँ तो पाप लगेगा, इसलिये दोनों ओर से फांसी की डोर है। अस्तु, इस समय पाप को ही दूर करता हूँ। सभी अपने ही घर में तो रहते नहीं। किसी न किसी प्रकार तो निर्वाह होगा ही। सेठजी के यहाँ जाता हूँ।

( इस प्रकार जाता है )

श्रेष्ठी:—प्रणमामि ब्रह्मन्। कथं भवतामागमनमद्य ?

शङ्करः—कार्यगौरवात्।

श्रेष्ठी:—तत् किं कार्यमस्माभिः ? विश्रब्धमुच्यताम्।

शङ्करः—सुताया मे विवाहो निश्चितः। तदर्थं मुद्राणां दिक्सहस्रमपेक्ष्यते। पार्श्वे तु मे काणवराटिकापि नास्ति। तद् भवता मद्गृहं भोगबन्धकरूपेण ग्राह्यम्। सति सम्भवे समागतायां सम्पदि मुद्राः परावर्तयिष्ये, मद्वंश्या वा परावर्तयिष्यन्ते।

श्रेष्ठी:—भोगबन्धकस्य नैष समयः, कदाचित् राजशासनेन ऋणस्यापह्रासः कृतः स्यात्। श्रूयते एवं, यत् शासनमृणमुक्ताः प्रजाः कर्तुं प्रजानामृणस्यापह्रासं करिष्यतीति। एवं च सति दूरदर्शिता बाधते मां भवदाज्ञामुपेक्षितुम्।

शङ्करः—तर्हि क्रेतव्यं मे गृहम्।

श्रेष्ठी:—एतत् सम्भवति।

---

सेठ—ब्राह्मणजी, प्रणाम करता हूँ। आज आपका कैसे आना हुआ ?

शङ्कर—बहुत बड़े काम से।

सेठ—तो ( आप के लिये ) हम क्या करें ? निःसंकोच कहिये।

शङ्कर—मेरी कन्या का विवाह निश्चित हुआ है। उसके लिये दसहजार रुपये की आवश्यकता है। मेरे पास तो फूटी कौड़ी भी नहीं है। इसलिये आप मेरा घर बन्धक के रूप में लेलें। सम्पत्ति आने पर संभवतः मैं ही रुपया वापस कर दूँगा या मेरे वंशज लौटा देंगे।

सेठ—बन्धक रखने का यह समय नहीं है। सम्भवतः सरकार ऋण समाप्त करने वाली है। ऐसा सुना जाता है कि सरकार प्रजा को ऋण से उन्मुक्त करने के लिये कर्जों को समाप्त करेगी। ऐसा होने पर दूरदर्शिता हमें आपकी आज्ञा को उल्लङ्घित करने के लिये बाध्य करती है।

शङ्कर—तो ( आप ) हमारा घर खरीदलें।

सेठ—यह सम्भव है।

शङ्करः—किन्तु सोपानकूपरहितं गृहं विक्रेतव्यं मया ।

श्रेष्ठीः—तत्र को हेतुः ?

शङ्करः—निदाघे ताम्बूलविक्रेतारो मिष्टान्नविक्रेतारश्च सोपानकूपे पण्यविक्रयार्थं भाटकं प्रदास्यन्ति तेन च जीविकानिर्वाहः स्यात्, अन्यच्च, विक्रयपत्रन्तु अद्यैव लिखामि । गृहस्योपभोगस्तु विवाहानन्तरं प्रारब्धव्यः ।

श्रेष्ठीः—एवमस्तु, आगच्छतु भवान् राजलेखकस्य सविधे । लिखतु विक्रयपत्रम्, ददामि भवद्भ्यो मुद्राः ।

[ इत्युभौ राजलेखकं गच्छतः ]

शङ्करः—राजलेखक, अहं निजगृहस्य सोपानकूपरहितस्य विक्रयं श्रेष्ठिने अस्मै मुद्राणां दिक्सहस्रैः करोमि । तल्लिखतु भवान् विक्रयपत्रम् । यावद् भवान् लिखति तावदहं मध्याह्नसन्ध्यामनुतिष्ठामि ।

[ इति शङ्करः सन्ध्यामनुतिष्ठति ]

---

शङ्कर—लेकिन सीढ़ी सहित कुँए को छोड़कर घर बेचूँगा ।

सेठ—इसका क्या कारण है ?

शङ्कर—गर्मी में पान बेचने वाले और मिठाई बेचने वाले सीढ़ी सहित कुँए पर (अपना) सामान बेचने के लिये ( मुझे ) किराया देंगे उसी से ( मेरी ) जीविका चलेगी । दूसरी बात यह कि बयनामा तो आज ही लिखूँगा लेकिन घर का उपभोग विवाह के बाद प्रारम्भ करना होगा ।

सेठ—ठीक है, आप राजलेखक के पास आइये । बयनामा लिखिये, आप को मैं रुपये देता हूँ ।

( इसके बाद दोनों राजलेखक के पास जाते हैं )

शङ्कर—राजलेखक, मैं सीढ़ी सहित कुँए को छोड़कर अपना घर दस-हजार रुपये में इन सेठजी के हाथ बेचता हूँ । इसलिये आप विक्रीनामा लिखें, जब तक आप लिखें तब तक मैं दुपहर की सन्ध्या करता हूँ ।

( इस प्रकार शङ्कर सन्ध्या करता है )

राजलेखकः—श्रेष्ठिन् ! कथमिदम् ?

श्रेष्ठी:—एवमेव ( किञ्चित् कर्णे कथयति )

[ राजलेखकः स्वीकृतिमभिनीय, पत्रं लिखति । निवृत्तसन्ध्यः परिवृत्तः शङ्करः ]

श्रेष्ठी:—ब्रह्मन् ! गृहाण मुद्राः । राजलेखकेन पत्रं लिखितम् । निजं हस्ताक्षरं तस्मिन् विधेयम् ।

[ शङ्करो हस्ताक्षरं करोति मुद्राश्च गृह्णाति ]

शङ्करः—गच्छावस्तावद् निजं गृहम् ?

श्रेष्ठी:—एवमस्तु ।

[ इत्युभौ निष्क्रान्तौ ]

शङ्करः—( गृहं गत्वा ) गृहीतं द्रव्यम् । मन्ये वसन्तपञ्चम्यां विवाहः स्थिरीकरणीय इति । तद् यज्ञदत्ताय पत्रं लिखामि । अहो माढव्य इवागच्छति । तत्तमेव प्रेषयामि । स्वागतन्ते माढव्य ।

---

राजलेखक—सेठजी, यह कैसे ?

सेठ—ऐसा ही ( कुछ कान में कहता है )

( राजलेखक स्वीकार का इङ्गित करके पत्र लिखता है । सन्ध्या करके शङ्कर लौटता है )

सेठ—ब्राह्मणजी, रुपये लीजिये । राजलेखक ने पत्र लिख दिया । अपना हस्ताक्षर उसमें करिये ।

( शङ्कर हस्ताक्षर करता है और रुपये लेता है )

शङ्कर—हम दोनों अब अपने घर चलें ?

सेठ—ऐसा ही हो ।

( इस प्रकार दोनों बाहर चले जाते हैं )

शङ्कर—( घर जाकर ) रुपया ले लिया । सोचता हूँ वसन्तपञ्चमी को विवाह निश्चित करलूँ । इसलिये यज्ञदत्त को पत्र लिखता हूँ । अरे, शायद माढव्य आ रहा है । इसलिये उसी को भेजता हूँ । माढव्य, आपका स्वागत हो ।

माढव्यः—किं द्रव्यप्रबन्धो जातो न वा ?

शङ्करः—गृहं विक्रीय द्रव्यं गृहीतम्। विवाहस्य तिथिः वसन्तपञ्चमी। सा च यज्ञदत्ताय सूचनीयेति।

माढव्यः—तत्पत्रं प्रेष्यताम्।

शङ्करः—एवं भवतु। ( पत्रं लिखित्वा माढव्याय ददाति ) माढव्य, निजं ग्रामं गच्छता भवता पत्रमेतत् प्रेषणपात्रे प्रक्षेप्यम्।

माढव्यः—आं एवम्।

[ माढव्यो निष्क्रान्तः ]

[ इति गृहविक्रयो नाम द्वितीयोऽङ्कः ]

---

माढव्य—रुपये का प्रबन्ध हुआ या नहीं ?

शङ्कर—घर बेचकर रुपया लिया है। विवाह की तिथि वसन्तपञ्चमी है। इसकी सूचना यज्ञदत्त को हो जानी चाहिये।

माढव्य—तो पत्र भेज दीजिये।

शङ्कर—ऐसा ही हो ( पत्र लिखकर माढव्य को देता है ) माढव्य, अपने घर जाते समय इस पत्र को डाक-डब्बा ( लेटरबाक्स ) में छोड़ देना।

माढव्य—ऐसा ही करूँगा।

( माढव्य बाहर चला जाता है )

( गृहविक्रय नाम का दूसरा अङ्क समाप्त हुआ )

---

# अथ तृतीयोऽङ्कः

शङ्करः—आगता वसन्तपञ्चमी। श्रूयते हेलावादित्रनादः। समागता वारयात्रिकाः। वरोऽपि दृश्यत एव, माढव्योऽपि समायातः। भो माढव्य, उपतिष्ठतु भवान् वारयात्रिकान्। करोतु तेषां स्वागतम्। आनेयास्तेऽत्र गृहे।

माढव्यः—पूर्वमेव सावधानोऽस्मि। (स्वगतम्) आगता एव ते। (प्रकाशम्) आयान्तु वारयात्रिकाः। उपविशन्तु भवन्तः। स्वागतं ते यज्ञदत्त, आसनमिदमास्यतां शम्भुदत्त!

[ ततः सर्वे उपविशन्ति ]

शङ्करः—विवाहमुहूर्तस्तु अल्पीयानेव। तत्त्वरन्तां भवन्तः। आयान्तु विवाहमण्डपम्। वैवाहिकः संस्कारः शीघ्रमेव सम्पादनीयः। माढव्य! आदिशतु भवान् अस्मत्सम्बन्धिनः साहाय्यं कुर्वन्तु इति।

[ माढव्यः शङ्करश्च निष्क्रान्तौ ]

---

शङ्कर—वसन्तपञ्चमी आ गई। उत्सववाद्य के शब्द सुनाई दे रहे हैं। बराती आ गये हैं। वर भी दिखाई ही दे रहा है। माढव्य भी आ गया है। ओ माढव्य, आप बरातियों का सत्कार करें। उनका स्वागत करें। यहाँ घर पर उन्हें बुलाना चाहिये।

माढव्य—( मैं ) पहले से ही सावधान हूँ। ( मनमें ) वे ( बराती ) आही रहे हैं। ( प्रकटरूप में ) बरातियों! आइये। आप लोग बैठिये। यज्ञदत्त, तुम्हारा स्वागत हो। शम्भुदत्त, इस आसन पर बैठिये।

( इसके बाद सब बैठ जाते हैं )

शङ्कर—विवाह की घड़ी बहुत थोड़ी है। इसलिये आप लोग जल्दी करें। विवाह के मण्डप में आवें। विवाह-संस्कार शीघ्र ही कर देना चाहिये। माढव्य, हमारे सम्बन्धियों से कहिये कि वे सहायता करें।

( माढव्य और शङ्कर बाहर चले जाते हैं )

[ ततः प्रविशति नापितः ]

नापितः—श्रीशङ्करशर्माणमितस्ततो मार्गमाणस्तं न लभे। (आगच्छन्तौ यज्ञदत्तशङ्करशर्माणौ दृष्ट्वा) अहो आयात्येव कार्यव्यग्रः सः। पुरोहितो भवन्तं वाञ्छति विवाहमण्डपे। तदायान्तु भवन्तो श्रीयज्ञदत्तेन सह।

[ पूर्वमेव पुरोहितेन शान्तया स्नेहलतया शम्भुदत्तेन चाध्यासितं विवाहमण्डपं यज्ञदत्तशङ्करशर्माणौ प्रविशतः ]

पुरोहितः—पूर्वमेव गणपत्यादिपूजनं कृतम्। अन्ये च विधयो विहिताः सम्प्रति कन्यादानविधिः क्रियताम्।

यज्ञदत्तः—कन्यादानात् पूर्व मुद्रादानं भवतु।

पुरोहितः—मुद्रादानविधिस्तु न वैदिकः। तं विधिं तु शङ्करदत्त एव कर्तुं शक्नोति, नाहम्।

शङ्कर—माढव्य, प्रदीयन्तां वराय प्रतिज्ञाता मुद्राः।

---

( इसके बाद नाई प्रवेश करता है )

नाई—इधर-उधर शङ्करशर्मा को ढूँढ़ता हुआ उन्हें नहीं पा रहा हूँ ( आते हुए यज्ञदत्त और शङ्करशर्मा को देखकर ) अरे, कार्य में व्यग्र वे (शङ्करशर्मा) आही रहे हैं। पुरोहित आपको विवाहमण्डप में चाहते हैं इसलिये आप यज्ञदत्त के साथ आइये।

( पुरोहित, शान्ता, स्नेहलता तथा शम्भुदत्त पहले से ही विवाह-मण्डप में बैठे हुए हैं वहाँ यज्ञदत्त और शङ्करशर्मा प्रवेश करते हैं।

पुरोहित—पहले ही मैंने गणपति आदि का पूजन कर लिया। और भी विधियाँ करली हैं इस समय कन्यादान की विधि की जाय।

यज्ञदत्त—कन्यादान के पहले रुपये का दान हो।

पुरोहित—रुपये का दान तो वेदों में नहीं है। उस विधि को शङ्करशर्मा ही कर सकते हैं, मैं नहीं।



शङ्कर—माढव्य, वर को प्रतिज्ञा किये हुए रुपये दे दिये जायँ।

[ माढव्यो ददाति ]

पुरोहितः—( सङ्कल्पं पठति ) ॐ नमः परमात्मने, श्रीश्वेतवाराहकल्पे वैवस्वतमन्वन्तरे कलियुगे कलिप्रथमचरणे भारतखण्डे आर्यावर्तैकदेशे, मासानामुत्तमे माघमासे वसन्तपञ्चम्यां तिथौ शाण्डिल्यगोत्रोत्पन्न.........

शङ्करः—शङ्करशर्माहं...।

पुरोहितः—अत्रिगोत्रोत्पन्नाय यज्ञदत्तपुत्राय शम्भुदत्ताय 'स्नेहलतानाम्नीं निजकन्यां प्रददे। (शम्भुदत्तं प्रति) शम्भुदत्त, प्रतिगृह्णामीति कथय।

शम्भुदत्तः—परितिग्रहणामि ( प्रतिगृह्णामि )।

पुरोहितः—स्नेहलते, पठ मम व्रतेत्यादि......

स्नेहलताः—मम व्रते ते हृदयं दधामि, मम चित्तमनुचित्तं ते अस्तु।

पुरोहितः—शम्भुदत्त, भवानपि पठतु।

---

(माढव्य देता है )

पुरोहित—( संकल्प पढ़ता है ) ॐ ( ब्रह्माविष्णुशिवात्मक ) परमात्मा को नमस्कार, श्वेतवाराह नामक कल्प में, वैवस्वतमनु के मन्वन्तर में, कलियुग में, कलि के प्रथम चरण में, भारतखण्ड में, आर्यावर्त के एक-देश में, महीनों में उत्कृष्ट माघ मास में, वसन्तपञ्चमी तिथि में, शाण्डिल गोत्र में उत्पन्न.................

शङ्कर—मैं शङ्करशर्मा...........

पुरोहित—अत्रिगोत्र में उत्पन्न यज्ञदत्त के पुत्र शम्भुदत्त को स्नेहलता नाम की अपनी कन्या का दान करता हूँ ( शम्भुदत्त के प्रति ) शम्भुदत्त, ( मैं उसको ) ग्रहण करता हूँ ऐसा कहो।

शम्भुदत्त—मैं गरहण करता हूँ। ( अशुद्ध कहता है )

पुरोहित—स्नेहलता पढ़ो, अपने व्रत में आदि......

स्नेहलता—अपने व्रत ( संकल्प ) में तुम्हारे हृदय को धारण करती हूँ; मेरा मन तुम्हारे मन के अनुकूल हो।

पुरोहित—शम्भुदत्त, आप भी पढ़िये।

शम्भुदत्तः—मम वरते ते हरदयं जहामि। मम चितमनुचित त असतु।

पुरोहितः—( स्वगतम् ) अहो वेदवाक्यमपशब्दं पठति तदिदं वक्तारं श्रोतारं च दूषयेत्, तदेनं कथयामि।

(प्रकाशम्) शम्भुदत्त, उच्चारणे असमर्थस्त्वं, यथाबोधितं भावार्थमेव कथय।

शम्भुदत्तः—मैं प्रामिस करता हूं कि तुम्हारी आइडियाज के मुताबिक मेरी आइडियाज और दिल और दिमाग के मुताबिक हमारा भी हो।

पुरोहितः—( स्वगतम् ) नीतिकारैरुक्तम्—

**"आचारः कुलमाख्याति देशमाख्याति भाषणम्।**
**सम्भ्रमः स्नेहमाख्याति वपुराख्याति भोजनम्॥"**

---

शम्भुदत्त—( अशुद्ध पढ़ता है ) अपने बरत ( संकल्प ) में तुम्हारे हरदय को धारण करता हूँ, मेरा मन तुम्हारे मन के अनुकूल हो।

पुरोहित—( मन में ) अरे, वेद-वाक्य को अशुद्ध पढ़ता है इसलिये यह कहने वाले और सुनने वाले को भी दोष का भागी बनावेगा, इसलिये इससे कहता हूँ। ( प्रकट रूप में ) शम्भुदत्त, उच्चारण करने में तुम असमर्थ हो इसलिये जो कुछ समझाया उसका भावार्थ ही कह दो।

शम्भुदत्त—मैं प्रामिस ( प्रतिज्ञा ) करता हूँ कि तुम्हारी आइडियाज ( विचार ) के मुताबिक मेरी आइडियाज ( विचार ) और दिल और दिमाग के मुताबिक हमारा भी हो।

पुरोहित—( मन में ) नीति के बनाने वालों ने कहा है—

अन्वयः—आचारः कुलं आख्याति, भाषणं देशं आख्याति, सम्भ्रमः स्नेहं आख्याति, वपुः भोजनं आख्याति।

अर्थः—आचरण ( मनुष्य के ) कुल को बतलाता है, बातचीत से देश का पता चलता है, आदरपूर्वक स्वागत से स्नेह सूचित होता है और शरीर से भोजन का पता चलता है।

तद्भाषणेनाऽयमाङ्गलः पारसीको वा प्रतीयते, किन्तु रूपेण आर्य-जातीयः। सत्यमुक्तं मनुना—

"योऽनधीत्य द्विजो वेदानन्यत्र कुरुते श्रमम्।
स जीवन्नेव शूद्रत्वमाशु गच्छति सान्वयः॥"

अथवा किमनेन, यो वा कोवाऽयं भवतु। (प्रकाशम्) समाप्तो वैदिको विवाह-संस्कारः। सर्वैर्यथासुखं गम्यताम्, प्रमदाजनाश्च सदाचारगीतानि गायन्तु।

[ पुरोहितादयः निष्क्रान्ताः ]
[ प्रमदा गीतानि गायन्ति ]

तरुरिह विलसति सरसवसन्ते
कुसुमितलतिका मिलति तदङ्के।
विकसति सरसि च वारिजवाला
पिवति मधूनि च मधुकरमाला॥ १॥

---

इसलिये बोलने से यह अंगरेज या पारसी मालूम होता है लेकिन रूप से तो आर्यजाति का जान पड़ता है; मनुने सत्य कहा है—

अन्वयः—यः द्विजः वेदान् अनधीत्य अन्यत्र श्रमं कुरुते सः जीवन् एव सान्वयः शूद्रत्वं आशुगच्छति।

अर्थः—जो ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य वेदों को न पढ़कर और जगह परिश्रम करते हैं वे जीते जी अपनी सन्तान के साथ शीघ्र शूद्र हो जाते हैं।

या इससे क्या प्रयोजन, चाहे जो कोई भी यह (शम्भुदत्त) हो। (प्रकट रूप में) वैदिक रीति से विवाह-संस्कार समाप्त हो गया। सब लोग जहाँ चाहें जाँय। स्त्रियाँ भी सदाचार के गीत गावें।

( पुरोहित आदि बाहर चले गये )
( स्त्रियाँ गीत गाती हैं )

अन्वयः—इह सरसवसन्ते तरुः विलसति, कुसुमितलतिका तदङ्के मिलति, सरसि च वारिजवाला विकसति, मधुकरमाला च मधूनि पिवति।

अर्थः—यहाँ मधुर वसन्त में वृक्ष शोभा दे रहा है, फूली हुई लता उसके गोद में मिल रही है, तालाब में कमलिनी खिली हुई है, भ्रमरों की पंक्ति मधु पी रही है।

वहति च पवनो मन्दसुगन्धः
प्रसरति लतिकाततिमकरन्दः ।
विधुरपि चुम्बति कौमुदिकान्ताम्
विरहदलितमृदुहृदयमशान्ताम् ॥ २ ॥
तडिदिह नभसि पयोधरलग्ना
चिरविरहितसुसमागममग्ना ।
त्यजति न कथमपि जातविभाता
दयितममितसुखराशिनिपाता ॥ ३ ॥
परिमृशति रसाले कोकिलो मुग्धकण्ठः
मधुरमधुररम्यां मञ्जरीं मञ्जुलां ताम् ।

---

अन्वयः—मन्दसुगन्धः पवनः वहति च, लतिकाततिमकरन्दः प्रसरति, विधुरपि अशान्तां तां कौमुदिकां विरहदलितमृदुहृदयं चुम्बति ।

अर्थः—मन्द और सुगन्ध हवा वह रही है और ( उसके कारण ) लताओं का पुष्परस फैल रहा है । वियोग से विदीर्ण कोमल हृदय वाला चन्द्रमा भी अधीर उस चाँदनी का चुम्बन कर रहा है ।

अन्वयः—इह नभसि पयोधरलग्ना चिरविरहितसुसमागममग्ना अमितसुखराशि-निपाता तड़ित् जातविभाता ( अपि ) कथमपि दयितं न त्यजति ।

अर्थः—यहाँ पर आकाश में बादल में लगी हुई बहुत दिनों से अप्राप्त सुन्दर मिलन में तत्पर तथा निःसीम सुखराशि में निमग्न विद्युत् प्रातःकाल को प्राप्त कर लेने पर भी अपने पति ( मेघ ) को किसी प्रकार भी नहीं छोड़ रही है ।

अन्वयः—मुग्धकण्ठः कोकिलः रसाले मधुरमधुररम्यां मञ्जुलां तां मञ्जरीं परिमृशति, पयोधिः चारुबिम्बां चन्द्रिकां तरलतरलतारैः उच्छलद्भिः तरङ्गैः परिरजति ।

अर्थः—मधुर-कण्ठ वाला कोकिल आम के पेड़ में अत्यन्त मीठी, सुन्दर तथा कोमल मञ्जरी का उपभोग कर रहा है । समुद्र, सुन्दर मुखवाली चाँदनी

परिषजति पयोधिश्चन्द्रिकां चारुबिम्बां
तरलतरलतारैरुच्छलद्भिस्तरङ्गैः ॥ ४ ॥

[ इति विवाहोत्सवो नाम तृतीयोऽङ्कः ]

---

को ( अपनी ) अत्यन्त चञ्चल, स्वच्छ तथा उछलती हुई लहरों (भुजाओं) से आलिङ्गन कर रहा है।

[ विवाहोत्सव नामका तृतीय अङ्क समाप्त हुआ। ]

# अथ चतुर्थोऽङ्कः

शङ्करः—( स्वगतम् )। सम्पन्नो विवाहोत्सवः।

[ ततः प्रविशति यज्ञदत्तः शम्भुदत्तः स्नेहलता च ]

यज्ञदत्तः—अनुजानातु भवान् अस्मान् गृहं गन्तुम्।

शङ्करः—वत्स शम्भुदत्त, सहवासे सखीमिव, परामर्शे मित्रमिव, भोजनावसरे मातरमिव स्नेहलतामेनां मन्येथाः। अयि स्नेहलते, मनसा, वाचा, कर्मणा वा छायेव भर्तारमनुवर्तेथाः। अनुध्यायेश्च मनुवाक्यं 'पतिरेव गुरुः स्त्रीणा' मिति, अपि च यज्ञदत्तं पितरं मन्येथाः, भर्तृमातरं मातरम्। यज्ञदत्त, एतावदवधि स्नेहलता मे सुताऽऽसीत्, साम्प्रतं भवत्सुता जाता, यथा सा न खिद्येत तथा व्यवहरेः। गच्छन्तु भवन्तः।

शम्भुदत्तः स्नेहलताच:—पितरौ, प्रणमावः।

---

शङ्कर—( मनमें ) विवाह का उत्सव समाप्त हुआ।

( इसके बाद यज्ञदत्त, शम्भुदत्त और स्नेहलता प्रवेश करते हैं )

यज्ञदत्त—अब आप, हमलोगों को घर जाने की आज्ञा दीजिये।

शङ्कर—बेटा शम्भुदत्त, साथ रहने में सहेली के समान, विचार करने में मित्र के समान तथा भोजन के समय माता के समान इस स्नेहलता को मानना। अरी स्नेहलता, मन से, वाणी से अथवा कर्म से छाया के समान पति का अनुगमन करना। मनु के वाक्य को याद रखना कि 'पति ही नारियों का गुरु होता है;' और यज्ञदत्त को पिता समझना तथा पति की माँ को ( अपनी ) माँ। यज्ञदत्त, आजतक स्नेहलता मेरी लड़की थी किन्तु अब आपकी लड़की हो गई। जिसमें उसको तकलीफ न हो वैसा व्यवहार करना। अब आपलोग जाइये।

शम्भुदत्त और स्नेहलता—हम दोनों माता-पिता को प्रणाम करते हैं।

शान्ता शङ्करश्च:—आशीराशयः। ( स्नेहलता मातरं परिष्वजते )

शान्ता:—( विमनायमाना ) अनुगच्छ पुत्रि, शम्भुदत्तम्। एष एव सदाचारः। ( ततो यज्ञदत्तादयो निष्क्रान्ताः ) आर्यपुत्र, स्नेहलताविरहितायाः मे खिद्यते मनो दलति च हृदयम्।

शङ्कर:—अन्यत्र उत्पन्ना, पालिता, पोषिता चान्यत्रैव प्रेषणीया भवति कन्यका। उत्खातारोपिताभिर्लताभिरिव ताभिर्भवितव्यम्। दूरे हिता दुहिता भवति। सर्वसाधारणीयं वियोगजा वेदना सा सोढव्यैव।

शान्ता:—समय एव उपजापं करिष्यति।

शङ्कर:—तावद् विवाहोत्सवखिन्ना क्षणं विश्राम्यतु भवती अन्तर्गृहम्।

[ इति निष्क्रान्ता शान्ता ]

[ ततः प्रविशति श्रेष्ठी ]

---

शान्ता और शङ्कर—आशीर्वाद हो। ( स्नेहलता माता को आलिङ्गन करती है )

शान्ता—( दुःखी होकर ) बेटी ! शम्भुदत्त का अनुगमन करो। यही सदाचार है। ( इसके बाद यज्ञदत्त आदि बाहर चले जाते हैं ) आर्यपुत्र, स्नेहलता के वियोग में मेरा मन दुःखी तथा हृदय विदीर्ण हो रहा है।

शङ्कर—कन्या दूसरी जगह उत्पन्न होती है तथा पालित पोषित की जाती है और दूसरी जगह भेजी जाती है। उखाड़ कर लगाई हुई लताओं के समान उन्हें रहना चाहिये। दूर रहते हुए ही दुहिता हितकारिणी होती है। ( कन्या ) वियोग से उत्पन्न यह दुःख सभी के लिये है, इसे तो सहना ही होगा।

शान्ता—समय ही उपचार करेगा।

शङ्कर—विवाहोत्सव से श्रान्त तुम थोड़ी देर के लिये घर के अन्दर विश्राम करो।

( शान्ता बाहर चली जाती है )

( इसके बाद सेठजी प्रवेश करते हैं )

श्रेष्ठी:—ब्रह्मन्, प्रणमामि ।

शङ्करः—धर्मवृद्धिर्भवतु ।

श्रेष्ठी:—अपि निर्वृत्तः सकुशलं विवाहः कन्या च पतिगृहं गता ?

शङ्करः—एवम् ।

श्रेष्ठी:—स्मरति भवान् गृहविषयिकां वार्ताम् ? साम्प्रतमस्माकमुपभोगो गृहस्योपपन्नः ।

शङ्करः—एवमेव । अद्यैव सायं गृहं त्यक्ष्यामि ।

श्रेष्ठी:—न खलु वचनात् प्रविचलन्ति भवादृशो ब्रह्मविदः । प्रणमामि ।

शङ्करः—धर्मवृद्धिर्भवतु ।

[ इति श्रेष्ठी निष्क्रामति ]

शङ्करः—(स्वगतम्) यत् किंचिदन्नादिकं द्रव्यं वा गृह आसीत् तत् सर्वं व्ययी-

---

सेठ—ब्राह्मणजी, प्रणाम करता हूँ ।

शङ्कर—धर्म की वृद्धि हो ।

सेठ—क्या कुशलपूर्वक विवाह समाप्त हो गया ? कन्या पति के घर को चली गई ?

शङ्कर—जी हाँ ।

सेठ—क्या आपको घर-सम्बन्धी बात याद है ? अब मेरा, घर के उपभोग का समय आ गया है ।

शङ्कर—ठीक है । आज ही शाम को घर छोड़ दूँगा ।

सेठ—आप जैसे ब्रह्मवेत्ता वचन से विचलित नहीं होते । प्रणाम करता हूँ ।

शङ्कर—धर्म की वृद्धि हो ।

( इसके बाद सेठ बाहर जाता है )

शङ्कर—(मन में) जो कुछ अन्न आदि अथवा [illegible]

भूतम् । गृहमपि विक्रीतम् । मादृशामध्ययनमध्यापनं यजनं याजनं दानं प्रतिग्रहश्चेति स्वभावजं कर्म प्रजानामुदरमेवेदानीं दुर्भरम् । अन्नवस्त्रादिविहीनानां प्रजानां यजनं याजनं कर्णेऽपि न श्रूयते । दानस्य प्रतिग्रहस्य च का वार्ता । न च संस्कृतविद्याया आदरो येन अध्यापनवृत्तिः सम्भवेत् ।

गता भारती भारतीयातिदूरम्
गता वेदविद्या विनाशं प्रकाशम् ।
गता योगविद्या गता बाणविद्या
गता संस्कृतिश्चार्यजातेर्गरिष्ठा ॥ १ ॥
गतं धर्मशास्त्रं गतं ज्ञानतत्त्वं
गतं न्यायसूत्रं प्रयातो विवेकः ।

---

गया । घर भी बेच दिया । हम जैसों के पढ़ना-पढ़ाना, यज्ञ करना-कराना तथा दान देना और लेना स्वाभाविक कर्म हैं । आजकल प्रजा का पेट भरना ही कठिन है । अन्न-वस्त्र से विहीन प्रजा का यज्ञ करना और कराना कानों में भी नहीं सुनाई देता । दान देने और दान लेने की तो बात ही क्या है । संस्कृतविद्या का आदर भी नहीं है कि अध्यापन का काम करें ।

अन्वय—भारती भारतीयातिदूरंगता ; वेदविद्या प्रकाशं (यथास्यात् तथा) विनाशं गता । योगविद्या गता, बाणविद्या गता, आर्यजातेः गरिष्ठा संस्कृतिः गता ।

अर्थ—संस्कृत भाषा भारतीयों से दूर चली गई । वेदविद्या स्पष्ट रूप से नष्ट हो गई, योगविद्या और बाणविद्यायें चली गईं तथा आर्यजाति की महती संस्कृति भी समाप्त हो गई ।

अन्वय—स्वदेशात् धर्मशास्त्रं गतं, ज्ञानतत्वं गतं, न्यायसूत्रं गतं, विवेकः प्रयातः नीतिशास्त्रं गतं, अर्थशास्त्रं च गतं, भारतीयं गौरवं गतम् ।

अर्थ—अपने देश से धर्म-शास्त्र, ज्ञान का तत्व तथा न्याय सूत्र नष्ट हो गये

गतं नीतिशास्त्रं गतं चार्थशास्त्रं
गतं गौरवं भारतीयं स्वदेशात् ॥ २ ॥

गतोऽयं सदाचारमार्गप्रचारो
न वा दृश्यते शास्त्रदीक्षाप्रसारः ।
जनाः साम्प्रतं केवलं कल्पयन्ते
विहारं प्रहारं तथाहारमेव ॥ ३ ॥

गता धान्यसम्पद् गता भूतिराद्या
गतो वङ्गदेशो गताः पञ्चनद्यः ।
गतं बाहुयुग्मं शुभं प्राक्प्रतीच्योः
अयं भारतो व्याहतः स्वाकृतौ हि ॥ ४ ॥

नास्ति कश्चन काचिद्वा यं यां वा पाठयेयम् । महद् वैपरीत्यं जातम् ।

---

विचारशीलता समाप्त हो गई । नीति शास्त्र तथा अर्थशास्त्र नष्ट हो गये । भारतीय गौरव भी चला गया ।

अन्वय—अयं सदाचार-मार्ग-प्रचारो गतः, शास्त्र-दीक्षा-प्रसारः वा न दृश्यते । साम्प्रतं जनाः केवलं विहारं, प्रहारं तथा आहारं एव कल्पयन्ते ।

अर्थ—अच्छे आचरण के मार्ग का प्रचार नहीं रहा, शास्त्र के उपदेशों का प्रसार भी नहीं दिखाई देता । आजकल लोग केवल भोजन, विहार तथा मारपीट कर रहे हैं ।

अन्वय—धान्यसम्पत् गता, आद्या भूतिः गता, वङ्गदेशो गतः, पञ्चनद्यः गताः, प्राक्प्रतीच्योः शुभं बाहुयुग्मं गतं, अयं भारतः स्वाकृतौ हि व्याहतः ।

अर्थ—धन, धान्य, सम्पत्ति तथा प्राचीन ऐश्वर्य नष्ट हो गये । बंगाल चला गया तथा पाँचो नदियाँ ( रावी, शतलज, चिनाव, झेलम और व्यास ) निकल गईं । पूर्व और पश्चिम की दोनों सुन्दर भुजायें नष्ट हो गईं । यह भारत अपनी आकृति ही नष्ट कर बैठा ।

कोई लड़का या लड़की नहीं है जिसे पढ़ावें ।
उल्टा अत्यन्त विपरीत हो गया है ।

पठन्तश्च हा नृत्यगीतादिविद्याः
कुमाराः स्थिताः स्वालये कोमलाङ्गाः ।
लसद्वीरवस्त्रा गृहीतास्त्रशस्त्राः
कुमार्योऽधुना सैनिकश्रेणिमाप्ताः ॥ ५ ॥

हा हन्त जितमाङ्गलराजनीतिज्ञैः । हृद्योऽयं ह्रदः शुष्कतां नीतः। उत्सन्नप्राय एव भारतदेश आङ्गलदेशीयैः परित्यक्तः। महत् परिवर्तनं वर्तते। किं करोमि, क गच्छामि, कां वृत्तिमाश्रयेयम् ? यया लोकयात्रा-निर्वाहः स्यात्।

[ इति मस्तकन्यस्तहस्तश्चिन्तयति ]

[ ततः प्रविशति माढव्यः ]

माढव्यः—कस्मिन् चिन्तासागरे मग्नो भवान् ? कथं मस्तकन्यस्त-हस्तोऽसि ?

---

अन्वय—नृत्यगीतादि-विद्याः पठन्तः कोमलाङ्गाः कुमाराः स्वालये स्थिताः हा। अधुना लसद्वीरवस्त्राः गृहीतास्त्रशस्त्राः कुमार्यः सैनिकश्रेणिं आप्ता।

अर्थ—दुःख है कि नाचना और गाना आदि विद्या को पढ़ते हुए कोमल शरीर वाले बालक अपने घरों के अन्दर रहते हैं और वीरों के वस्त्र से सुसज्जित तथा अस्त्र और शस्त्र धारण की हुई कुमारियाँ आज सैनिकों की पंक्ति में पहुँच रही हैं।

दुःख है कि राजनीति के जाननेवाले गोरों ने विजय प्राप्त कर ली। यह सुन्दर तालाव सूख गया। अङ्गरेजों ने भारत को प्रायः विनष्ट करके ही छोड़ा है। बहुत परिवर्तन हो गया है। क्या करूँ, कहाँ जाऊँ, किस व्यवसाय का आश्रय लूँ जिससे जीवन-यात्रा चले।

( इस प्रकार सिर पर हाथ रखकर सोचता है )

( इसके बाद माढव्य प्रवेश करता है )

माढव्य—किस चिन्ता के समुद्र में आप डूबे हुए हैं ? किसलिये सिर पर हाथ रखे हैं ?

शङ्करः—मित्र माढव्य, अकिञ्चनोऽहम्। अनाश्रयोऽहम्। दरिद्रोऽस्मि संवृत्तः। नहि दारिद्र्यात् पातकं परम्।

माढव्यः—किन्तु किं कर्त्तव्यम्? प्राचीनाचारविचारप्रतिकूलोऽयं समयः। सखे पश्य—

न शिखा न च सूत्रञ्च केवलं कचवच्छिरः।
नेत्रयुग्मे तथा काचो युवकैर्ध्रियतेऽधुना ॥ ६ ॥
न धौतं नोत्तरीयं च नचैव बलवद्वपुः।
शक्तिहीना जनाः सर्वे वस्त्रवेष्टितमूर्तयः ॥ ७ ॥
न दुग्धं न घृतं चैव न चैव दधि शर्करा।
कवोष्णचायपानेन प्रातराशकरा नराः ॥ ८ ॥

---

शङ्कर—मित्र माढव्य! मेरे पास कुछ नहीं रहा, मैं आश्रयहीन हूँ। मैं दरिद्र हो गया हूँ। दरिद्रता से बढ़कर और कोई पाप नहीं है।

माढव्य—लेकिन क्या कर्तव्य है? आज का समय तो प्राचीन आचार-विचार के विरुद्ध हो गया है। मित्र, देखो—

अन्वय—शिखा न, सूत्रं च न, केवलं कचवत् शिरः तथा नेत्रयुग्मे काचः अधुना युवकैः ध्रियते।

अर्थ—न शिखा है और न यज्ञोपवीत। आज के युवक केवल सिर पर बाल तथा आँखों में चश्मा धारण करते हैं।

अन्वय—धौतं न, उत्तरीयं च न, बलवत् वपुः च न एव। सर्वे वस्त्रवेष्टितमूर्तयः जनाः शक्तिहीनाः (सन्ति)।

अर्थ—न धोती है और न गमछा, बलवान शरीर भी नहीं है। वस्त्रों से लपेटी हुई मूर्तियों के समान सभी मनुष्य शक्तिहीन हो गये हैं।

अन्वय—दुग्धं न, घृतं च न एव, दधि शर्करा च न एव, नराः कवोष्णचायपानेन प्रातराशकराः।

अर्थ—न दूध है और न घी तथा न दही है, न चीनी; मनुष्य गरम चाय पीकर प्रातःकाल का जलपान करते हैं।

न प्रणामा न चाशीश्च न च पादाभिवन्दनम् ।
जनाः जनैश्च कुर्वन्ति पाणिग्रहणमञ्जसा ॥ ९ ॥

न स्वाध्यायो न संध्या च न साहित्ये श्रमः क्वचित् ।
केवलं चलचित्रेषु नित्योपस्थितिका जनाः ॥१०॥

न प्रहर्षो न सन्तोषो न चैव सुविचारिता ।
ग्लानिः क्रोधश्च चित्तेषु पक्षपातावृतेषु च ॥११॥

न च वस्त्रस्य बाहुल्यं न च धान्यं सुसञ्चितम् ।
दुर्भिक्षमिव सर्वत्र दृश्यतेऽत्र भयानकम् ॥१२॥

---

अन्वय—प्रणामाः न, आशीः च न, पादाभिवन्दनं च न,
जनाः जनैः अञ्जसा पाणिग्रहणं कुर्वन्ति ।

अर्थ—न प्रणाम है, न आशीर्वाद तथा पैर छू कर वन्दना भी नहीं है।
मनुष्य-मनुष्य के साथ शीघ्र ही हाथ मिला लेते हैं ।

अन्वय—स्वाध्यायः न, सन्ध्या च न, क्वचित् साहित्ये श्रमः न । जनाः केवलं
चलचित्रेषु नियतोपस्थितिकाः ।

अर्थ—न स्वाध्याय है और न सन्ध्या करनी है तथा न कहीं साहित्य में परिश्रम
हो रहा है । मनुष्य केवल सिनेमा में नियम से उपस्थित रहते हैं ।

अन्वय—प्रहर्षः न, सन्तोषः न, सुविचारिता च न एव ।
पक्षपातावृतेषु चित्तेषु ग्लानिः क्रोधश्च ।

अर्थ—न आनन्द है और न सन्तोष तथा अच्छे विचार भी नहीं हैं । पक्षपात से
युक्त चित्त में दुःख और क्रोध ही रह गया है ।

अन्वय—वस्त्रस्य बाहुल्यं च न, सुसञ्चितं धान्यं च न ।
अत्र सर्वत्र भयानकं दुर्भिक्षमिव दृश्यते ॥

अर्थ—न तो वस्त्रों की बहुलता है और न धनधान्य ही एकत्र किया है । यहाँ पर
सब जगह भयंकर दुर्भिक्ष की तरह दिखाई दे रहा है ।

अयमापतितः कालो विपरीततमो महान् ।
सम्पत्तिः संस्कृतिर्येन नष्टा भाषा च भारती ॥१४॥

किन्तु किं न स्मरसि पूर्वपठितम् ?

'उदेति सविता ताम्रस्ताम्र एवास्तमेति च ।
सम्पत्तौ च विपत्तौ च महतामेकरूपता' ॥१४॥

अपि च

"धीरास्तरन्ति विपदो न तु दीनचित्ताः" ।

किं न जानासि वङ्गप्रान्तात् पञ्चनदाच्च उत्पीड़िता जनाः शरणार्थिनः सन्तः पुरुषार्थिनः संजाताः ?

शङ्करः—अस्ति कश्चिन्मार्गः येन जीवनवृत्तिः प्रचलेत् ?

---

अन्वय—अयं महान् विपरीततमः कालः आपतितः ।
येन भारती सपत्तिः संस्कृतिः भाषा च नष्टा ॥

अर्थ—यह अत्यन्त विपरीत समय आ गया है जिससे भारत की सम्पत्ति, संस्कृति, तथा भाषा नष्ट हो गई हैं ।

लेकिन क्या तुमने पहले जो पढ़ा था वह याद नहीं है ?

अन्वय—सविता ताम्रः उदेति ताम्रः एव अस्तं एति च ।
महतां सम्पत्तौ विपत्तौ च एकरूपता ॥

अर्थ—सूर्य ताम्र-वर्ण उदय होता है और उसी रंग में अस्त भी होता है । महान् व्यक्ति सम्पत्ति तथा विपत्ति में एक ही सदृश रहते हैं ।

और

अन्वय—धीराः विपदः तरन्ति दीनचित्ताः तु न ।

अर्थ—धीर व्यक्ति विपत्ति को पार करते हैं, कायर नहीं ।
क्या तुम नहीं जानते कि बंगाल और पंजाब से भागे हुए मनुष्य शरणार्थी थे किन्तु उद्योगशील हो गये ।

शङ्कर—क्या कोई रास्ता है जिससे जीविका चले ?

माढव्यः—नूनमस्ति। प्रजानां बहवोऽन्नवस्त्रादिविहीनाः दुःखिनः, किन्तु तन्मध्ये केचन महाजनाः वणिजश्छद्मवृत्तिभिः परिवर्धितद्रव्या महाधनिनोऽपि सन्ति। ते च कदाचित् अन्ये च व्यवसायिनो धर्मानुष्ठानमपि कुर्वन्ति। तदावां मोहमयीनगरं गच्छाव। तत्र च धनोपार्जनं करवाव। एष एव आपद्धर्मः। आत्मानं सततं रक्षेदिति शास्त्रेऽप्युक्तम्।

[ ततः प्रविशति शान्ता ]

शङ्करः—शान्ते, अहं माढव्यश्च जीविकाकृते कञ्चित् कालं मोहमय्यां निवत्स्यावः। देवि त्वयात्र सोपानकूपस्य भाटकेन निर्वाहः कार्यः धर्मशालायां च स्थेयं, यावदहं परावर्ते।

शान्ताः—आर्यपुत्र, किं न सीता राममनुगता, दमयन्ती नलं, शैव्या हरिश्चन्द्रञ्च ? नाहं त्वया विना स्थातुं शक्नोमि।

शङ्करः—कलिकाल एषः। सर्वं विमृश्य मयोच्यते, त्वया अत्रैव स्थेयमिति। मदाज्ञापालनमेव श्रेयस्करम्।

---

माढव्य—निश्चित है। प्रजा में बहुत से व्यक्ति अन्न-वस्त्र से रहित और दुःखी हैं किन्तु उनमें कुछ ऐसे भी बनियें हैं जो कपटवृत्ति से अपनी सम्पत्ति बढ़ाकर अत्यन्त धनी हो गये हैं। कभी-कभी वे तथा अन्य व्यवसायी, धर्मकार्य भी करते हैं, इसलिये हम दोनों बम्बई चलें और वहाँ धन कमावें। यही आपत्ति के समय का धर्म है। शास्त्रों में भी कहा है कि 'अपनी सदा रक्षा करनी चाहिये'।

( इसके बाद शान्ता प्रवेश करती है )

शङ्कर—शान्ता, मैं और माढव्य जीविका के लिये कुछ दिन तक बम्बई में रहेंगे। देवि, तुम यहाँ सीढ़ी-कुँए के भाड़े से अपना निर्वाह करना। जबतक मैं लौटकर आऊँ तबतक धर्मशाला में ही ठहरना।

शान्ता—आर्यपुत्र, क्या सीता राम के साथ, दमयन्ती नल के साथ तथा शैव्या हरिश्चन्द्र के साथ नहीं गईं ? मैं तुम्हारे बिना नहीं रह सकती।

शङ्कर—यह कलियुग है। सब विचार करके मैंने कहा है। तुम्हें यहीं रहना होगा। मेरी आज्ञा का पालन करने में ही कल्याण है।

शान्ताः—यथाज्ञापयति आर्यपुत्रः ।

शङ्करः—माढव्य, अद्यैव व्रजाव । वाष्पयानभाटकस्य प्रबन्धः कार्यः ।

माढव्यः—सर्वं सेत्स्यति ।

[ माढव्यशङ्करौ वाष्पयानेन प्रस्थितौ मोहमयीं प्राप्तौ नगरं प्रविशतः ]

माढव्यः—पश्य, शङ्कर ।

उद्यत्तुङ्गतरङ्गमण्डिततनोर्वारांनिधेर्वक्षसि
क्रीडत्यत्र सुवर्णवर्णघटिता रागान्विता नौरहो ।
मालावारसुशैलसंस्थितमिहोद्यानं समुजृम्भते
मन्ये मोहमयीति सम्भ्रमदृशा पश्यामि तां तत्त्वतः ॥१५॥

---

शान्ता—जैसी आर्यपुत्र आज्ञा करें ।

शङ्कर—माढव्य, आज ही हम दोनों चलें । ट्रेन के किराये का प्रबन्ध करना चाहिये ।

माढव्य—सब कुछ सिद्ध हो जायगा ।

( माढव्य और शङ्कर ट्रेन से चलकर बम्बई पहुँच कर शहर में प्रवेश करते हैं )

माढव्य—शङ्कर देखो—

अन्वय—अत्र उद्यत्तुङ्गतरङ्गमण्डिततनोः वारांनिधेः वक्षसि सुवर्णवर्णघटिता रागान्विता नौः क्रीडति अहो, इह मालावारसुशैलसंस्थितं उद्यानं समुजृम्भते, मोहमयी इति मन्ये, तां सम्भ्रमदृशा तत्वतः पश्यामि ।

अर्थ—यहाँ पर ऊँची उठती हुई लहरों से शोभायमान शरीर वाले समुद्र के वक्षस्थल पर सुनहले रँग की बनी हुई तथा ( दूसरे ) रँगों से रँगी हुई नौका क्रीड़ा कर रही है और यहाँ पर मालावार नामक सुन्दर पर्वत पर स्थित उद्यान शोभा दे रहा है । मैं समझता हूँ कि बम्बई ही है । आश्चर्य और आदर की दृष्टि से उसे अच्छी तरह देख रहा हूँ ।

अम्भोधेर्निकटे सुचारुसिकताशैलस्थितो मूर्तिमान्
स्वातन्त्र्याद्भुतसङ्गरे जयभृतामग्रेसरः केशरी ।
वीराणां तिलकः शिरोमणिरयं दुर्धर्षवृत्तिः परैः
अद्याप्यत्र कठोरतीक्ष्णनयनाक्षेपैः क्षिपत्याङ्ग्लान् ॥१६॥

सम्मुखं केनचित् श्रेष्ठिना निर्मिता धर्मशालादृश्यते तत्रैव गच्छाव ।

[ इति धर्मशालां प्रविशतः ]

माढव्यः—भो अधिकारिन् अस्ति कश्चित् प्रकोष्ठो धर्मशालायां रिक्तः ?

अधिकारीः—कौतस्कुतो भवान् ?

माढव्यः—विद्वांसो वयं ज्योतिश्शास्त्रज्ञाः कतिचिद् दिनानि स्थास्यामः ।

अधिकारीः—यदि भवान् ज्योतिश्शास्त्रं जानाति तदा कथयतु अस्मिन् वर्षे का सन्ततिर्जाता मे गृहे ?

---

अन्वय—अत्र अम्भोधेः निकटे सुचारुसिकताशैलस्थितः स्वातन्त्र्याद्भुतसङ्गरे जयभृतां अग्रेसरः मूर्तिमान् केशरी वीराणां शिरोमणिः परैः दुर्धर्षवृत्तिः अयं तिलकः अद्यापि कठोरतीक्ष्णनयनाक्षेपैः आङ्ग्लान् क्षिपति ।

अर्थ—यहाँ पर समुद्र के समीप सुन्दर बालुकामय पर्वत के ऊपर स्थित, स्वतन्त्रता के विचित्र संग्राम में विजय पाने वालों में श्रेष्ठ, ( मानव ) मूर्ति को धारण किये हुए सिंह, वीरों के शिरोमणि, तथा शत्रुओं से दुर्दमनीय क्रिया वाले ये तिलक आज भी अपने कठोर और तीखे दृष्टिपातों से अंगरेजों का तिरस्कार कर रहे हैं ।

सामने किसी सेठ की बनाई हुई धर्मशाला दिखाई पड़ती है वहाँ ही चला जाय ।

( इसके बाद धर्मशाला में दोनों प्रवेश करते हैं )

माढव्य—अधिकारी, क्या कोई कोठरी धर्मशाला में खाली है ?

अधिकारी—आप कहाँ से आ रहे हैं ?

माढव्य—हम विद्वान् हैं । ज्योतिष विद्या के जानने वाले हैं । कुछ दिन ठहरेंगे ।

अधिकारी—यदि आप ज्योतिष शास्त्र जानते हैं तो कहिये इस वर्ष मेरे घर कौन सन्तति हुई ?

माढव्यः—अस्मिन् वर्षे सुतोत्पत्तिः ।

अधिकारीः—सत्यमेव, सुत एव जातः । अवश्यमेव भवान् ज्योतिर्विद्या-पारङ्गतः । तिष्ठतु भवान् एकस्मिन् प्रकोष्ठे यद्भवते रोचते ।

[ माढव्यशङ्करौ प्रकोष्ठं प्रविशतः ]

यात्रीः—श्रुतं मया भवान् ज्योतिर्वित् । तत्क्षम्यतां यदहं परीक्षितुकामः पृच्छामि अस्मिन् वर्षे का मे सन्ततिर्जाता ?

माढव्यः—अस्मिन् वर्षे सुतोत्पत्तिः ।

यात्रीः—सत्यम्, सुता एव जाता ।

अन्यो यात्रीः—का सन्ततिर्मेगृहे जाता ?

माढव्यः—अस्मिन् वर्षेऽसुतोत्पत्तिः ।

अन्यो यात्रीः—सत्यम्, असुतोत्पत्तिरेव, न सुता न च सुतो जातः ।

[ एतदन्तरे प्रविशति धर्मशालास्वामी महाश्रेष्ठी कल्याणदासः ]

---

माढव्य—इस वर्ष लड़के ने जन्म लिया है ।

अधिकारी—सत्य ही है, लड़का ही हुआ है । अवश्य ही आप ज्योतिष शास्त्र के पण्डित हैं ।

आप अपनी मनचाही एक कोठरी में रहें ।

( माढव्य और शङ्कर कोठरी में प्रवेश करते हैं )

यात्री—मैंने सुना है कि आप ज्योतिष जानते हैं । इसलिये क्षमा कीजियेगा यदि परीक्षा लेने के लिये मैं पूछूँ कि इस वर्ष हमें कौन सन्तान हुई ?

माढव्य—इस वर्ष लड़की पैदा हुई ।

यात्री—ठीक, लड़की ही पैदा हुई ।

अन्य यात्री—मेरे घर कौन सन्तान पैदा हुई ?

माढव्य—इस वर्ष कोई सन्तान नहीं पैदा हुई ।

अन्य यात्री—ठीक, कोई भी सन्तान नहीं पैदा हुई, न लड़का हुआ, न लड़की !



( इसी बीच में धर्मशाला का स्वामी सेठ कल्याणदास प्रवेश करते हैं )

कल्याणदासः—श्रूयते यद् भवन्तौ विद्वांसौ ज्योतिश्शास्त्रपारङ्गतौ। आशासे यन्मत्कष्टनिवारणायैव विधिना प्रेषितौ। मत्सुतः चिराद् रुग्णः तस्य जीवनाशा न विद्यते। इयं तस्य जन्मपत्रिका। अस्ति चेत् कश्चिदुपाय आदिश्यतां सः।

माढव्यः—( जन्मपत्रिकामवलोकयति ) मृत्युञ्जयजपेन शीघ्रमेव नीरुग्भविता।

कल्याणदासः—तदद्यैव प्रारब्धव्यः। समयच्युतिर्न कर्तव्या। स्नानादिकं कृत्वा आगच्छतां भवन्तौ मद्गृहं मयासाकमेव। द्रष्टव्यश्च मे सुतः। प्रारब्धव्यश्च मृत्युञ्जयजपः।

[ स्नानादिनिवृत्तौ धृतोत्तरीयौ कृततिलकौ शङ्करमाढव्यौ कल्याणदासेन सह गच्छतः ]

[ प्रविश्य कल्याणदासः ]

कल्याणदासः—आयातां भवन्तौ। पश्यतां व्याधिपीडितं मे सुतम्।

---

कल्याणदास—सुना जाता है कि आप दोनों विद्वान् ज्योतिष शास्त्र में पारङ्गत हैं। आशा करता हूँ कि मेरा कष्ट दूर करने के लिये ही विधाता ने भेजा है। मेरा लड़का बहुत दिनों से बीमार है। उसके जीने की आशा नहीं है। यह उसकी जन्मपत्री है। यदि कोई उपाय हो तो आज्ञा दीजिये।

माढव्य—( जन्मपत्री देखता है ) मृत्युञ्जय के जप से शीघ्र ही नीरोग हो जायगा।

कल्याणदास—तो आज ही प्रारम्भ कर दीजिये। समय की क्षति नहीं करनी चाहिये। स्नान आदि करके आप दोनों मेरे साथ ही मेरे घर चलें और मेरे लड़के को देखें तथा मृत्युञ्जय का जप प्रारम्भ करें।

( स्नान आदि करके शङ्कर और माढव्य गमछा धारण कर तथा तिलक लगाकर कल्याणदास के साथ जाते हैं )

( कल्याणदास अन्दर जाकर )

कल्याणदास—आप दोनों आइये। रोग से दुःखी मेरे पुत्र को देखिये।

निर्मलदास, प्रणमैतौ विद्वांसौ त्वद्रोगनिवृत्तये विधिनैव प्रेषितौ ।

निर्मलदासः—प्रणमामि ।

शङ्करमाढव्यौ:—आयुष्मान् भव । कल्याणदास, अद्यप्रभृति मासत्रयपर्यन्तं मृत्युञ्जयजपं शिवमन्दिरे करिष्यावः । अन्तराले भवदागमनं वाधायै स्यात् । तन्मासत्रयानन्तरम् आवां द्रष्टव्यौ ।

कल्याणदासः—यथाज्ञापयन्ति भवन्तः ।

[ माढव्यशङ्करौ शिवमन्दिरं गत्वा जपमनुतिष्ठतः ]

माढव्यः—अहो, व्यतीताः त्रयो मासाः । दृश्यते च कल्याणदास आगच्छन् ।

[ ततः प्रविशति कल्याणदासः सनिर्मलदासः ]

कल्याणदासः—भगवन्तौ प्रणमामि । प्रणमति च निर्मलदासः व्याधेः पारङ्गतः । भवन्तावेव अस्य जीवनदातारौ पितरौ । अहन्तु

---

निर्मलदास, तुम्हारे रोग को दूर करने के लिये ईश्वर ने ही इन्हें भेज दिया है इन दोनों विद्वानों को प्रणाम करो ।

निर्मलदास—प्रणाम करता हूँ ।

शङ्कर और माढव्य—दीर्घजीवी हो । कल्याणदास, हम दोनों आज से लेकर तीन महीने तक शिव के मन्दिर में मृत्युञ्जय जप करेंगे । इस बीच में आपका आना विघ्नकारी होगा । इसलिये तीन महीने के बाद हम दोनों से मिलिये ।

कल्याणदास—जैसी आप लोग आज्ञा करें ।

( माढव्य और शङ्कर शिवमन्दिर में जाकर जप का अनुष्ठान करते हैं )

माढव्य—अरे ! तीन महीने बीत गये । कल्याणदास आता हुआ दिखाई दे रहा है ।

( इसके बाद निर्मलदास के साथ कल्याणदास प्रवेश करता है )

कल्याणदास—आप दोनों को प्रणाम करता हूँ । रोग से मुक्त निर्मलदास भी प्रणाम करता है । आप ही दोनों इसके जीवन देने वाले पिता

केवलं जन्महेतुः। तत्स्वीकार्यं मुद्राणां दिक्सहस्रं दक्षिणा-
रूपेण। विधेयश्चायं शिष्यः, देया च मन्त्रदीक्षा।

माढव्यः—सखे शङ्कर! देया दीक्षा, ग्राह्यं च द्रव्यम्।

शङ्करः—एवम् ( तथा करोति )

माढव्यः—कल्याणदास, अद्यैव वयं निजगृहं गमिष्यामः।

कल्याणदासः—स्वच्छन्दसञ्चारौ भवन्तौ। किन्तु समये समये दर्शनदानेन
अनुग्राह्योऽयं जनः।

माढव्यः—सर्वथा भवान् सत्पात्रं दर्शनस्य।

कल्याणदासः—प्रणमामि भवन्तौ ससुतः साष्टाङ्गम्।

[ इत्युभौ प्रणमतः ]

शङ्करमाढव्यौः—स्वस्ति भवद्भ्याम्।

[ इति प्रस्थितौ ]

[ इति द्रव्यार्जनम् नाम चतुर्थोऽङ्कः ]

---

हैं। मैं तो केवल जन्म का कारण हूँ। इसलिये दसहजार रुपये
दक्षिणा के रूप में स्वीकार किये जायँ और इस ( निर्मलदास )
को शिष्य बनाया जाय तथा मन्त्रदीक्षा दी जाय।

माढव्य—मित्र शङ्कर, दीक्षा दी जाय और रुपया लिया जाय।

शङ्कर—ठीक है। ( वैसा ही करता है )

माढव्य—कल्याणदास, आज ही हमलोग अपने घर जायँगे।

कल्याणदास—आप लोग जाने को स्वतन्त्र हैं। लेकिन समय-समय पर दर्शन
देकर इस व्यक्ति को भी अनुगृहीत करते रहियेगा।

माढव्य—निश्चय ही आप दर्शन देने के पात्र हैं।

कल्याणदास—मैं अपने पुत्र के साथ आप दोनों को साष्टाङ्ग प्रणाम करता हूँ।

( इसके बाद दोनों प्रणाम करते हैं )

शङ्कर और माढव्य—आप दोनों को आशीर्वाद।

( इसके बाद दोनों प्रस्थान करते हैं )

( द्रव्यार्जन नाम का चौथा अङ्क समाप्त हुआ )

# पञ्चमोऽङ्कः

माढव्यः—सखे शङ्कर, प्राप्तौ स्वो निजनगरम् ।

शङ्करः—अन्वेषणीया शान्ता । धर्मशालां गच्छाव ।

[ धर्मशालां प्रविशतः ]

माढव्यः—भो अधिकारिन्, अस्ति ब्राह्मणी शान्ताऽत्र ?

अधिकारी:—आसीत् ।

शङ्करः—किम् आसीत् ? किं विपन्ना साध्वी ?

अधिकारी:—न विपन्ना, किन्तु विपन्नैव ।

शङ्करः—किमिदं किन्तु ? अपि जीवति सा ?

अधिकारी:—जीवति, किन्तु विपद्ग्रस्ता ।

शङ्करः—का सा विपद् ?

अधिकारी:—पतिस्तस्या गृहं विक्रीय परदेशं गतः। आज्ञप्ता च सा यत्सोपानकूपे यद् भाटकं लभ्येत, तेन जीवननिर्वाहः कार्यं

---

माढव्य—मित्र शङ्कर, हम दोनों अपने शहर में पहुँच गये ।

शङ्कर—शान्ता को ढूँढ़ना चाहिये । धर्मशाला में चलें ।

( धर्मशाला में प्रवेश करते हैं )

माढव्य—अधिकारी, क्या ब्राह्मणी शान्ता यहाँ पर है ?

अधिकारी—थी ।

शङ्कर—थी क्या ? क्या विचारी मर गई ?

अधिकारी—मरी नही लेकिन मरी-सी ही है ।

शङ्कर—यह 'लेकिन' क्या ? वह जीवित तो है ?

अधिकारी—जीती है लेकिन विपत्ति से जकड़ी हुई है ।

शङ्कर—कौनसी वह विपत्ति है ?

अधिकारी—उसका पति घर वेचकर परदेश चला गया। उसे आज्ञा दे गया था कि सीढ़ी-कुँए से जो किराया मिले उससे निर्वाह करना । मकान

इति। गृहग्राहकश्रेष्ठिना च सोपानकूपस्य भाटकं,स्वयमेव गृह्यते। सा तु जीवनवृत्तिरहिता कस्यचिद् गृहे पात्रप्रक्षालनादिना दासीकर्मणा जीवननिर्वाहं करोति।

शङ्करः—हा, धिक्! हतभाग्योऽस्मि। माढव्य, तावद् निजगृहं गत्वा द्रव्यं सावधानतया रक्षणीयं यावदहं श्रेष्ठिनं गत्वा पृच्छामि। क मे साध्वी पत्नी, कथं च तेन सोपानकूपस्यापि भाटकं गृहीतं, यतः शान्ता दुर्दशामिमां प्राप्ता इति।

माढव्यः—यथा कथयति भवान्।

[ माढव्यो निजगृहं गच्छति, शङ्करश्च श्रेष्ठिनम् ]

शङ्करः—( श्रेष्ठिनं गत्वा ) क मे शान्ता ? कथं सोपानकूपस्यापि भाटकं गृहीतं त्वया ?

श्रेष्ठीः—नाहं जानामि ते शान्ताम्। कुतः सोपानकूपस्य भाटकं त्यजेयम् ? सोपानकूपसहितं गृहं क्रीतम्।

---

खरीदने वाला सेठ स्वयं सीढ़ी-कुँए का भाड़ा ले लेता है। वह जीविका से वञ्चित होकर किसी के घर में चौका बर्तन करके दासी के काम से अपना जीवन निर्वाह करती है।

शङ्कर—धिक्कार है ! मैं अभागा हूँ। माढव्य तबतक तुम अपने घर चलकर रुपये को सावधानी से रखो मैं सेठ के यहाँ चलकर पूछता हूँ कि मेरी भली स्त्री कहाँ है ? कैसे उस ( सेठ ) ने सीढ़ी-कुँए का भी भाड़ा ले लिया जिसके कारण शान्ता इस दुर्दशा को पहुँच गई है।

माढव्य—जैसा आप कहें।

( माढव्य अपने घर जाता है और शङ्कर, सेठ के यहाँ )

शङ्कर—( सेठ के यहाँ जाकर ) कहाँ मेरी शान्ता है ? कैसे तुमने सीढ़ी-कुँए का भी भाड़ा ले लिया ?

सेठ—मैं तुम्हारी शान्ता को नहीं जानता। सीढ़ी-कुँए का भाड़ा क्यों छोड़ूँ। सीढ़ी-कुएँ के साथ घर खरीदा है।

शङ्करः—कथमपलपसि मृषावादिन्।

श्रेष्ठीः—नायं मठः, श्रेष्ठिनो भवनमिदं, विमृश्य वक्तव्यम्।

शङ्करः—मिथ्यावादिन्! अमर्षभाजनमसि न विमर्शभाजनम्।

श्रेष्ठीः—अपसर मे गृहाद् ब्राह्मणापसद।

[ इति निष्कासयितुं प्रधावन् भूमौ पतन् शिरसि क्षतः ]

शङ्करः—आः पाप, ब्राह्मणापसदं मां कथयसि। प्राप्स्यसि तत्फलम्।
भवतु तावत् शान्तामन्वेषयामि।

[ निष्क्रान्त इतस्ततः शान्तामन्वेषयन् मार्गे राजपुरुषैरासिद्धो निरुद्धश्च ]

शङ्करः—( राजपुरुषान् प्रति ) विषमदशामापन्नोऽस्मि। आसेधं निरोधं
वा नार्हामि।

राजपुरुषः—नैष समयो मनोः पराशरस्य याज्ञवल्क्यस्य गौतमस्य वशि-
ष्ठस्य वा. न जानाति भवान् यदाङ्ग्लसाम्राज्ये अम्बरमणिरपि

---

शङ्कर—झूठे, क्या बकवास कर रहे हो !

सेठ—यह मठ नहीं है, सेठ का महल है, समझ कर बात करो।

शङ्कर—मिथ्यावादी, तुम क्रोध के पात्र हो, विचार के नहीं।

सेठ—नीच ब्राह्मण ! मेरे घर से बाहर जाओ।

( इस प्रकार निकालने के लिये दौड़ता हुआ जमीन पर गिर जाता है
और सिर में चोट खाता है )

शङ्कर—ओ पापी ! मुझे नीच ब्राह्मण कह रहे हो, उसका फल पावोगे। अच्छा,
मैं शान्ता को तलाश करूँ।

( निकल कर इधर-उधर शान्ता को ढूँढ़ता हुआ सिपाहियों से
रोक लिया जाता है तथा गिरफ्तार कर लिया जाता है )

शङ्कर—( सिपाहियों से ) मैं संकट की दशा में पड़ गया हूँ, गिरफ्तार होने
तथा रोकने के योग्य नहीं हूँ।

राजपुरुष—यह मनु, पराशर, याज्ञवल्क्य, गौतम तथा वसिष्ठ का समय नहीं है।
क्या आप नहीं जानते कि अंगरेजों के राज्य में सूर्य भी भय से

भयान्नास्तङ्गच्छति । ...तत्साम्राज्यविधिविधायकैर्विहितानां विधीनां पुरः श्रोत्रियोऽश्रोत्रियो वा बालो वृद्धो वनिता विषमस्थः स्वस्थोऽस्वस्थो वेति भेदो नास्ति । सर्वान् समान्यदृष्ट्या विधयोऽवलोकयन्ति । तच्चलतु भवान् न्यायालयम् ।

शङ्करः—भेदस्तु विवेकबुद्ध्या भवति, यदि नास्ति विवेकः कुतो भेदः ? एषोऽहं चलामि ।

[ इति राजपुरुषैर्नीयमानो न्यायालयं गच्छति ]

[ ततः प्रविशति श्रेष्ठी माढव्यश्च ]

अध्यक्षः—शङ्कर, कथं शिरसि ताडितः त्वया श्रेष्ठी ?

माढव्यः—कोऽधिकारो भवतां प्रष्टुम् ?

अध्यक्षः—कस्त्वम् ?

माढव्यः—अहं शङ्करस्य सुहृद्बन्धुः ।

---

ग्रस्त नहीं होता । उनके साम्राज्य में कानून के बनाने वालों द्वारा बनाये गये न्याय के सामने श्रोत्रिय, अश्रोत्रिय, बालक, वृद्ध, स्त्री, संकट-ग्रस्त, स्वस्थ तथा बीमार का भेद नहीं होता । न्याय सबको समानता की दृष्टि से देखता है । इसलिये आप न्यायालय चलें ।

शङ्कर—भेद तो विवेक से होता है, यदि विवेक ही नहीं तो भेद कहां से । चलो मैं चलता हूँ ।

( इस प्रकार सिपाहियों द्वारा ले जाया जाता हुआ अदालत में जाता है )

( इसके बाद सेठ और माढव्य प्रवेश करते हैं )

अध्यक्ष—शङ्कर, तुमने सेठ को सिर पर क्यों मारा ?

माढव्य—आपको पूछने का क्या अधिकार है ?

अध्यक्ष—तुम कौन हो ?

माढव्य—मैं शङ्कर का मित्र हूँ ।

अध्यक्षः—कोऽधिकारस्ते तदर्थं वक्तुम् ?

माढव्यः—अत्र स्मृतयः प्रमाणम्। अभियुक्तस्य बन्धुरपि अस्मिन्विषये लेखं विना वक्तुमर्हति। किन्तु को भवान् प्रष्टुम् ?

अध्यक्षः—अहं न्यायालयाध्यक्षः।

माढव्यः—नैष न्यायालयः। नैको न्यायालयकार्यं कर्तुं क्षमः। अत्र प्रमाणम्ः—

"व्यवहारेषु सर्वेषु नियोक्तव्या बहुश्रुताः।
गुणवत्यपि नैकस्मिन् विश्वसेत्तु विचक्षणः ॥४४ बृ०॥
तस्मान्न वाच्यमेकेन विधिज्ञेनापि धर्मतः" ॥ ६२ ॥

न च विषमस्थ आसेधयोग्यः, अत्र च स्मृतयः प्रमाणम्।

---

अध्यक्ष—तुमको उनके लिये बोलने का क्या अधिकार है ?

माढव्य—यहाँ पर स्मृतियाँ प्रमाण हैं। अपराधी का बन्धु भी उसकी तरफ से विना लेख के ही बोल सकता है, लेकिन आप पूछने वाले कौन होते हैं ?

अध्यक्ष—मैं न्यायालय का अध्यक्ष हूँ।

माढव्य—यह न्यायालय नहीं है। एक आदमी न्यायालय का काम नहीं कर सकता। यहाँ प्रमाण है—

अन्वय—सर्वेषु व्यवहारेषु बहुश्रुताः नियोक्तव्याः।
विचक्षणः तु गुणवत्यपि एकस्मिन् न विश्वसेत् ॥
तस्मात् एकेन विधिज्ञेन अपि धर्मतः न वाच्यं

अर्थ—सभी मुकदमों में अनेक शास्त्रों को जानने वाले बहुत से विद्वान् लगाने चाहियें। एक आदमी यदि गुणवान् भी हो तो उसमें बुद्धिमान् व्यक्तिको विश्वास नहीं करना चाहिये। इसलिये कानून के अनुसार न्याय के पण्डित को भी अकेले निर्णय नहीं करना चाहिये।

संकटग्रस्त व्यक्ति गिरफ्तार भी नहीं किया जा सकता, यहाँ पर स्मृतियाँ प्रमाण हैं।

अध्यक्षः—न भवान् वक्तुं प्रभवति । पश्य एकादश अलाहाबाद, द्वादश पटना, त्रयोदश बाम्बे ।

माढव्यः—अहो एक एव प्रयागः, एकमेव पाटलिपुत्रम्, एकैव मोहमयी । तत् किमपलपसि ? कण्ठस्ते स्वच्छन्दः ।

अध्यक्षः—भो भो पुरुषाः ! प्रमत्तोऽयम् । अपसारयैनं न्यायालयात् । ( राजपुरुषाः एवं कुर्वन्ति ) शङ्कर, कथय कस्मात् श्रेष्ठी शिरसि ताडितः ?

शङ्करः—नासौ मया शिरसि ताडितः । अयन्तु भूमौ स्वयमेव पतितः, सोपानकूपरहितं मया गृहं विक्रीतम् । तद्भाटकमनेन गृहीतम् । तदर्थमहं तत्र गतः ।

अध्यक्षः—भोः श्रेष्ठिन्, किमेतत्सत्यम् ?

श्रेष्ठी—अयन्तु मृषाभाषी । अयं लेखः । सोपानकूपसहितं स्पष्टं लिखितम् ।

---

अध्यक्ष—आप बोल नहीं सकते, देखिये ग्यारह इलाहाबाद, बारह पटना, तेरह बम्बई ।

माढव्य—अरे ! एक ही प्रयाग है, एक ही पटना है और एक ही बम्बई है, इसलिये क्या बकवास कर रहे हो ? तुम्हारा कण्ठ निरङ्कुश है ।

अध्यक्ष—सिपाहियों, यह पागल हो गया है । इसे न्यायालय से हटाओ । ( सिपाही वैसा ही करते हैं ) शङ्कर, कहो सेठ को सिर पर क्यों मारा ?

शङ्कर—मैंने इनके सिर पर नहीं मारा । यह तो स्वयं ही जमीन पर गिर पड़े । सीढ़ी-कुँए को छोड़कर मैंने घर वेचा था । उसका किराया इन्होंने ले लिया । उसी के लिये मैं वहां गया था ।

अध्यक्ष—क्यों सेठ ! क्या यह सच है ?

सेठ—यह झूठ बोलता है । यह लेख है । सीढ़ी-कुँए के साथ साफ लिखा है ।

अध्यक्षः—( दृष्ट्वा लेखम् ) शङ्कर. अधुना तु कालनेमिरिव कपटमुनिः प्रतीयसे। लेखमपलपसि। अवश्यं त्वया आहतोऽयं श्रेष्ठी। श्रेष्ठिन्, प्रविश साक्षिस्थानम्।

[ श्रेष्ठी तथा करोति ]

राजपुरुषः—श्रेष्ठिन्, ईश्वरं जानासि ? सत्यं वदसि ?

श्रेष्ठी—एवम्।

अध्यक्षः—किमाहतस्त्वं शिरसि शङ्करेण ?

श्रेष्ठीः—एवम्।

अध्यक्षः—( स्वगतम् ) स्वभावतः शान्तो दान्तश्च प्रतीयते तपस्वी अयं ब्राह्मणः। अन्तःकरणञ्च मे तस्य निरपराधत्वं प्रमाणीकरोति किन्तु विधिना बाधितोऽस्मि। विधयश्च अन्धवद् भवन्ति। न हि ते भेदं विवेकं वा कुर्वन्ति। अस्तु, पृच्छामि एनम्। शङ्कर, अस्ति किञ्चित्ते निरपराधत्वे प्रमाणम् ?

---

अध्यक्ष—( लेख को देखकर ) शङ्कर ! इस समय तो कालनेमि के समान धूर्त मुनि मालूम होते हो। लेख को झूठा बनाते हो। अवश्य तुमने सेठ को मारा है। सेठ, गवाही के कठघरे में प्रवेश करो।

( सेठ वैसा ही करता है )

राजपुरुष—सेठ ! ईश्वर को जानते हो ? सत्य बोलते हो ?

सेठ—जी हाँ।

अध्यक्ष—क्या शङ्कर ने तुम्हें सिर में मारा ?

सेठ—जी हाँ।

अध्यक्ष—( मन में ) स्वभाव से यह तपस्वी ब्राह्मण शान्त और निष्कपट मालूम होता है। मेरा अन्तःकरण भी प्रमाणित करता है कि यह निर्दोष है लेकिन कानून से बाध्य हूँ। कानून भी अन्धा होता है। वह भेद और विवेकशून्य होता है। अस्तु, इससे पूछूँ। शङ्कर, तुम्हें निर्दोष सिद्ध करने के लिये कोई प्रमाण है ?

शङ्करः—नहि, सर्वमिदं निर्जने घटितम्। नाऽन्यस्तत्रासीत्।
अध्यक्षः—प्रमाणभारस्तु तवोपरि।
शङ्करः—किन्तु न्यायभारस्तु न्यायालयस्योपरि।
अध्यक्षः—न्यायस्तु अन्धवद् व्यवहरति।
शङ्करः—तदा का गतिः ?
अध्यक्षः—( स्वगतम् ) नान्या गतिः। (प्रकाशम्) शङ्कर, श्रूयतां निर्णयः—
दण्डविधिसंग्रहस्य त्रयोविंशत्यधिकत्रिशततमधारानुसारेण मासद्वयस्य कारावासदण्डेन दण्डितोऽसि। राजपुरुषाः, नेतव्योऽयं कारावासम्।
शङ्कर—हा धिक्—

विक्रीतं भवनं गतश्च विभवो प्राप्ता परा दुर्दशा

---

शङ्कर—जी नहीं, यह सब एकान्त में हुआ था। और कोई वहाँ नहीं था।
अध्यक्ष—प्रमाण का भार तो तुम्हारे ऊपर है।
शङ्कर—लेकिन न्याय का भार तो न्यायालय के ऊपर है।
अध्यक्ष—न्याय तो अन्धे की तरह व्यवहार करता है।
शङ्कर—तो और क्या उपाय है ?
अध्यक्ष—( मन में ) और कोई उपाय नहीं है। ( प्रकटरूपमें ) शङ्कर, निर्णय सुनो—

दण्डविधान की धारा ३२३ के अनुसार दो महीने जेल की सजा तुम्हें दी जाती है। सिपाहियों, इन्हें जेल में ले जाओ।
शङ्कर—दुःख है—

अन्वय—हे शान्ते, भवनं विक्रीतं, विभवश्च गतः, परा दुर्दशा प्राप्ता, मानश्चापि हतं, त्वां अनुसंदधत् पथि रुद्धः तथा प्रमत्तधनिना आसेधं प्रापितः, वृथा न्यायालयं वेशितः, अहं विवशः कारावासं व्रजामि ( त्वं ) कथं वर्तसे ?

अर्थ—शान्ते, मकान बिका, सम्पत्ति नष्ट हो गई, अत्यन्त दुर्दशा प्राप्त हुई,

मानश्चापि हृतं प्रमत्तधनिनाऽऽसेधं तथा प्रापितः ।
रुद्धस्त्वामनुसन्दधत् पथि वृथा न्यायालयं वेशितः
कारावासमहं व्रजामि विवशः शान्ते कथं वर्तसे ॥ १ ॥

[ अन्तराले आकाशवाणीं सर्वे विस्मिताः शृण्वन्ति ]

रघुपतिराघव राजाराम ।
पतितपावन सीताराम ॥

शान्तं पापं, शान्तं पापम्

अहमादिशामि स्वर्गस्थितो गान्धी—

भो भो राष्ट्रपते प्रान्तपतयश्च, त्रिविधो विजयो भारतवर्षस्य आङ्गल-देशीयानां, राजनीतिकः, सामाजिकः सांस्कृतिकश्च । राजनीतिको विजयो मयाऽपनीतः । चत्वारि वर्षाणि व्यतीतानि मे स्वर्गतस्य, अद्यावधि सामाजिकः सांस्कृतिकश्च विजयो न व्यपनीतः । किं कृतं युष्माभिर्युष्माकं साथिभिश्च, अपसारय तां प्रचलितां न्यायव्यवस्थां स्थापय च पुरातनीम् ।

---

(लोक में) सम्मान भी नष्ट हुआ, तुमको खोजता हुआ मार्ग में रोक लिया गया, ( ऐश्वर्य ) मद से युक्त धनी द्वारा गिरफ्तार कराया गया और व्यर्थ ही न्यायालय में उपस्थित किया गया । ( इस प्रकार ) मैं विवश होकर जेल जा रहा हूँ । तुम पता नहीं किस प्रकार से हो ?

( इसी बीच में चकित होकर सब आकाशवाणी सुनते हैं )

रघुपतिराघव राजाराम, पतितपावन सीताराम ।

घोर अनर्थ, घोर अनर्थ, मैं गान्धी स्वर्ग से आदेश देता हूँ—

ओ राष्ट्रपति तथा प्रान्तपतियों ! अंगरेजों ने तीन प्रकार से भारतवर्ष की विजय की थी—राजनीतिक, सामाजिक तथा सांस्कृतिक । राजनीतिक विजय को, मैंने दूर कर दिया । स्वर्ग में आये मुझे चार वर्ष हो गये आजतक सामाजिक तथा सांस्कृतिक विजय नहीं दूर की गई । आपने और आपके साथियों ने क्या किया ? उन ( अंग्रेजों ) से चलाये हुए न्याय के नियम को दूर करो और प्राचीन प्रणाली की स्थापना करो ।

[ एदन्तरे तडित् स्फोटध्वनिः, टिन् टिन्, टिन् ]

[ अध्यक्षः तडित्स्फोटयन्त्रं कर्णे धृत्वा शृणोति ]

अध्यक्ष, अहं न्यायसचिवो वदामि। भारतसंविधानस्य त्रयोविंशत्यधिकशततमानुच्छेदप्रदत्ताधिकारेण राष्ट्रपतिना प्रवर्तितो नवीनोऽध्यादेशः। तमनुपालयता मया दण्डविधिसंग्रहस्य त्रयोविंशत्यधिकत्रिशततमधारायै तत्समाभ्योऽन्याभ्यश्च विध्वंसिताः सर्वे वर्तमानाः न्यायालयाः प्रचालिताश्च पञ्चायतनधर्मसभाः। अध्यादेशस्य च पूर्वानुदेशी प्रभावः स्यात्। अतः निर्णीता अनिर्णीता वा ये व्यवहाराः भवत्पार्श्वे सन्ति, सर्वे पञ्चायतनधर्मसभायां संप्रेषणीयाः। अर्थिनः प्रत्यर्थिनश्च पञ्चायतनधर्मसभामुपस्थातुमादेष्टव्याः।

अध्यक्षः—यथाऽऽज्ञापयति भवान्। ( शङ्करं श्रेष्ठिनं चोद्दिश्य )

व्यवहारस्य निर्णयार्थं भवद्भ्यां पञ्चायतनधर्मसभायां गन्तव्यम्। न्यायालयोऽयं ध्वस्तः। मया प्रदत्तो निर्णयोऽपि अध्यादेशबलेन निरस्तः। व्यवहारस्य पुनर्निर्णयो भविता।

---

( इसी बीच में टेलीफोन की आवाज टिन् टिन् )

( अध्यक्ष टेलीफोन को कान के पास करके सुनता है )

अध्यक्ष, मैं न्यायमन्त्री बोलता हूँ। भारत संविधान की १२३ धारा के अनुसार प्राप्ताधिकार राष्ट्रपति ने नया अध्यादेश जारी किया है। उसके अनुसार मैंने दण्डविधान की ३२३ तथा उसी के समान अन्य धाराओं के लिये वर्तमान सभी न्यायालय तोड़ दिये हैं और पञ्चायत की स्थापना कर दी है। अध्यादेश का प्रभाव पिछले मुकदमों पर भी होगा। इसलिये निर्णीत तथा अनिर्णीत जितने भी मुकदमें आपके पास हैं सब पञ्चायत में भेज दिये जायँ। वादी और प्रतिवादी को पञ्चायत में जाने के लिये आज्ञा देनी चाहिये।

अध्यक्ष—आप जो आज्ञा करें। ( शङ्कर और सेठ के प्रति )

मुकदमें के निर्णय के लिये आप लोग पञ्चायत में जायँ। यह अदालत तोड़ दी गई। मेरे द्वारा दिया हुआ निर्णय भी अध्यादेश के अनुसार खण्डित हो गया। मुकदमें का पुनः निर्णय होगा।

श्रेष्ठिशङ्करौ—यथाऽऽज्ञापयति भवान्।

[ ततः प्रविशतः श्रेष्ठिशङ्करौ पञ्चायतनधर्मसभाम्। माढव्यश्च तत्राऽयाति ]

सभापतिः—शङ्कर ब्रह्मन्, किं सोपानसहितं गृहं विक्रीतम्?

शङ्करः—नैवम्।

सभापतिः—अवलोकय विक्रयपत्रम्। अत्र तु सोपानकूपसहितं लिखितम्।

शङ्करः—( दृष्ट्वा ) पत्रे तु एवमेव दृश्यते, किन्तु मया तद्रहितमेव विक्रीतम्।

सभापतिः—पत्रं सत्यं, शङ्करस्य वचनं वा, वदत सभ्याः।

सभ्याः—"पुरुषाः सन्ति ये लोभात्प्रददुः साक्ष्यमन्यथा।
सन्ति चान्ये दुरात्मानः कूटलेखकृतो जनाः॥
तलवद् दृश्यते व्योम खद्योतो हव्यवाडिव।
न तलं विद्यते व्योम्नि न खद्योतो हुताशनः"॥ २॥

---

सेठ तथा शङ्कर —जैसी आप आज्ञा करें।
(इसके बाद सेठ और शङ्कर पञ्चायत में प्रवेश करते हैं। माढव्य भी वहाँ आ जाता है)

सभापति— ब्राह्मण शङ्कर, क्या सीढ़ी-कुँए के साथ घर बेचा था?

शङ्कर— नहीं।

सभापति—क्रयनामे को देखिये। यहाँ तो सीढ़ी-कुँए के साथ लिखा है।

शङ्कर—( देखकर ) पत्र में तो ऐसा ही देखते हैं लेकिन मैंने उसे छोड़कर ही बेचा है।

सभापति—सज्जनों! कहिये—पत्र सत्य है या शङ्कर का वचन।

सभ्यगण—

अन्वयः—ये लोभात् अन्यथा साक्ष्यं प्रददुः (ते) पुरुषाः सन्ति।
अन्ये दुरात्मानः कूटलेखकृतः जनाः च सन्ति।
व्योम तलवत् दृश्यते खद्योतः हव्यवाट् इव ( दृश्यते )
व्योम्नि तलं न विद्यते, खद्योतः हुताशनः न।

अर्थः—लोभ से झूठी गवाही देनेवाले मनुष्य ( संसार में ) हैं और ऐसे भी नीच मनुष्य हैं जो असत्य लेख लिखवा लेते हैं। आकाश सतहवाला दिखाई देता है और जुगनू आग के समान, लेकिन न तो आकाश में सतह है और न जुगनू आग है।

नायं मृषा भाषितुमर्हति, अवश्यमस्ति किञ्चिदिह छद्म।

( परस्परं सभापतिना सह कर्णे विमृशन्ति )

सभापतिः—लेखक, लिखतु। न्यायालयस्थः श्रेष्ठी कनकदासो निजगणना-लेखकमादिशति। अस्ति किञ्चिदावश्यकं द्रष्टव्यं गणनापञ्जिकायाम्। तद् यस्मिन् वर्षे मासे च मया शङ्करस्य गृहं क्रीतं तत्सम्बन्धिनी गणनापञ्जिका पत्रवाहकहस्तेनैव त्वरया प्रेष्यतामिति। ( श्रेष्ठिनमुद्दिश्य ) श्रेष्ठिन्, देहि निजं हस्ताक्षरं पत्रस्यैतस्योपरि। ( श्रेष्ठी एवं करोति ) राजपुरुष, गच्छ आनय त्वरितम्। ( परावृत्य राजपुरुषः ) आनीता गणनापञ्जिका।

[ सभापतिः सभ्याश्च अवलोकयन्ति विमृशन्ति च कर्णे ]

सभापतिः—श्रेष्ठिन्, प्रविश साक्षिस्थानम्।

[ श्रेष्ठी तथा करोति ]

पुरुषः—श्रेष्ठिन्, गृहाण शपथं यथाशास्त्रम्।

---

ये झूठ नहीं बोलेंगे, अवश्य यहाँ कुछ कपट है।

( आपस में सभापति के साथ कान में विचार करते हैं )

सभापति—लेखक, लिखो। अदालत में वर्तमान सेठ कनकदास अपने खजाञ्ची को आज्ञा देता है। कुछ आवश्यक बातें बही में देखनी हैं। इसलिये जिस वर्ष और महीने में मैंने शङ्कर का मकान खरीदा था उस सम्बन्ध की बही पत्रवाहक के हाथ शीघ्र भेजो। ( सेठ के प्रति ) सेठजी, इस पत्र पर अपना हस्ताक्षर कीजिये। ( सेठ वैसा ही करता है) राजपुरुष, जाओ शीघ्र ले आओ। ( राजपुरुष वापस आकर ) बही ले आये।

( सभापति तथा सभ्यगण देखते हैं और कान में विचार करते हैं )

सभापति—सेठजी, गवाही के कठघरे में प्रवेश कीजिये।

( सेठ वैसा ही करता है )

पुरुष—सेठजी, शास्त्र के अनुसार शपथ लीजिये।

[ श्रेष्ठी कम्पमानः शपथं गृह्णाति ]

सभापतिः—श्रेष्ठिन्, मुद्राणां शतं राजलेखकाय गृहविक्रयपत्रलेखनसम्बन्धे त्वया दत्तम् ?

श्रेष्ठीः—( कम्पमानः ) दत्तम् ।

सभापतिः—श्रेष्ठिन्, तस्य विधिविहितः शुल्कस्तु मुद्राद्वयमेव, कुतो मुद्राणां शतं दत्तम् ? ( श्रेष्ठी मौनमवलम्बते ) श्रेष्ठिन्, अनेनैव लोभेन रहितस्थाने सहितं लिखितं तेन ।

श्रेष्ठीः—एवम् ।

सभापतिः—श्रेष्ठिन्, अपसर साक्षिस्थानात् । ( श्रेष्ठी एवं करोति ) राजपुरुष, आनीयतां राजलेखकः ।

राजपुरुषः—यथाज्ञापयति भवान् । ( गत्वा पुनरागत्य ) आयातो राजलेखकः ।

सभापतिः—प्रवेशय ।

---

( सेठ काँपता हुआ शपथ लेता है )

सभापति—सेठजी, क्या बयनामा लिखने के सम्बन्ध में सौ रुपये आपने राज-लेखक को दिये ?

सेठ—( काँपता हुआ ) दिये ।

सभापति—सेठजी, न्यायतः उसकी फीस तो दो ही रुपये है, सौ रुपये क्यों दिये ? ( सेठ चुप हो जाता है ) सेठजी, इसी लोभ से रहित के स्थान में उसने सहित लिख दिया ।

सेठ—जी हाँ ।

सभापति—सेठजी, गवाही के कठघरे से हटिये । (सेठ वैसा ही करता है) राजपुरुष ! राजलेखक को बुलाओ ।

राजपुरुष—जैसी आप आज्ञा करें ( जाकर पुनः वापस आकर ) राजलेखक आ गया ।

सभापति—भीतर भेजो ।

राजपुरुषः—यथाज्ञापयन्ति भवन्तः।

[ ततः प्रविशति राजलेखको राजपुरुषेण सह ]

सभापतिः—अवलोकय, पत्रमेतत् त्वया लिखितम् ?

राजलेखकः—एवम्।

सभापतिः—एतदर्थं श्रेष्ठिनो मुद्राणां शतं गृहीतम् ?

राजलेखः—( कम्पमानः ) एवम्।

सभापतिः—सभ्याः, मोक्तव्योऽयं ब्राह्मणः। गच्छतु श्रेष्ठिनो व्यवहारो जनपदाधीशं, तत्र श्रेष्ठी राजलेखकश्च कारावासदण्डभाजौ।

शङ्करः—लोभाभिभूतेन श्रेष्ठिना कूटलेखः कारितः राजलेखकेनापि अल्पवेतनेन नूनं कुटुम्बभरणचिन्ताव्यग्रमनसा रहितस्थाने सहितं लिखितम्। तन्ममानुनयात् क्षन्तव्यौ मोक्तव्यौ चोभौ। स्मरणीया च विदुरनीतिः।

---

राजपुरुष—जैसी आप आज्ञा करें।

( इसके बाद राजपुरुष राजलेखक के साथ प्रवेश करता है )

सभापति—देखो, यह पत्र तुमने लिखा है ?

राजलेखक—जी हाँ।

सभापति—इसके लिये सेठजी से सौ रुपये लिये थे ?

राजलेखक—( काँपता हुआ ) जी हाँ।

सभापति—सभ्यगण ! इन ब्राह्मण को छोड़ देना चाहिये। सेठ का मुकदमा जिलाधीश के पास जाना चाहिये। वहाँ सेठ और राजलेखक जेल की सजा पाने के पात्र होंगे।

शङ्कर—लोभ से वशीभूत होकर सेठ ने असत्य लेख लिखवाया है। थोड़े वेतन के कारण कुटुम्ब के पालन की चिन्ता से व्याकुल चित्त वाले राजलेखक ने भी रहित के स्थान में सहित लिख दिया। इसलिये मेरी प्रार्थना से, दोनों को क्षमा किया जाय तथा छोड़ा जाय। विदुर की नीति याद करनी चाहिये—

"अक्रोधेन जयेत् क्रोधम् असाधुं साधुना जयेत् ।
जयेत् कदर्यं दानेन जयेत् सत्येन चानृतम्" ॥ ३ ॥

सभापतिः—यथा वदति भवान् ।

श्रेष्ठीः—ब्रह्मन्, सौजन्ये दीक्षितोऽस्मि । अद्यप्रभृति युष्माकं दासः शिष्यश्चाहं संजातः । सभापते ! अनुजानीहि मां विना मूल्यं गृहं ब्रह्मणे परावर्तयितुम् ।

सभापतिः—अनुज्ञातोऽसि ।

[ श्रेष्ठी शङ्करस्य चरणयोः पतति । शङ्करस्तमुत्थाप्य आश्लिष्यति ]

( एतदन्तरे शान्ता आयाति )

शान्ता—अहो आर्यपुत्रः चरणपतितं श्रेष्ठिनमाश्लिष्यति ।

शङ्करः—भद्र शान्ते, त्वमपि समागता । तदिदमस्तु सत्यं पुरातन-वाक्यम्—

---

अन्वयः—अक्रोधेन क्रोधं जयेत्, साधुना असाधुं जयेत्, दानेन कदर्यं जयेत्, सत्येन च अनृतं जयेत् ।

अर्थः—अक्रोध से क्रोध को, सुजनता से दुर्जनता को, दान से कृपणता को तथा सत्य से झूठ को जीतना चाहिये ।

सभापति—जैसा आप कहें ।

सेठ—ब्राह्मण, मैंने आपसे मनुष्यता की शिक्षा प्राप्त की है । आज से मैं आपका दास और शिष्य हो गया । सभापति, पूरा मकान, बिना मूल्य ब्राह्मण को वापस करने की आज्ञा दी जाय ।

सभापति—आपको आज्ञा दी जाती है ।

( सेठ शङ्कर के चरणों पर गिरता है । शङ्कर उसे उठाकर आलिङ्गन करता है )

( इसी बीच में शान्ता आती है )

शान्ता—अरे, आर्यपुत्र, पैरों पर गिरे हुए सेठ से आलिङ्गन कर रहे हैं ।

शङ्करः—कल्याणवती शान्ता, तुम भी आ गई । इसलिये यह प्राचीन वचन सत्य हो—

सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः ।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःखभाग् भवेत् ॥४॥

[ इति न्यायालयनिर्णयो नाम पञ्चमोऽङ्कः ]

---

अन्वयः—सर्वे सुखिनः भवन्तु, सर्वे निरामयाः सन्तु, सर्वे भद्राणि पश्यन्तु, कश्चित् दुःखभाग् मा भवेत् ।

अर्थः—सभी सुखी हों, सभी नीरोग रहें, सभी मङ्गल का दर्शन करें और कोई दुःखी न रहे ।

( न्यायालयनिर्णय नाम का पञ्चम अङ्क समाप्त हुआ )